भाइ ॥ टेर ॥ जटा सिर पे रखाने से, भस्म तन में रमाने से, सदा फल फुल खाने से, कभी नहीं मोक्ष को पाइ ॥ अ० ॥ १ ॥ बने मूरत पुजारी है, तीर्थ यात्रा पियारी है, करे व्रत नेम भारी हैं भर्म मन का मिटा नहीं ॥ अ० ॥ २ ॥ कोटि सूरज शशितारा, करे परकाश मिल सारा, बिना गुरु घोर अन्धारा, नप्रभु का रूप दरसाइ ॥ अ० ॥ ३ ॥ प्रभु समजान सूरिदेवा, लगा तन मन करो सेवा, " फतेह " को परम पद मेवा, मिले भव बंध कट जाइ ॥ अ० ॥४॥

## गहूंली

(राग:- गजल कव्वाली)

ऐसी करी गुरु देव दया, मेरा मोह का बंधन तोड़ दिया ॥ टेर ॥ दौड़रहा दिन रात सदा, जग के सब कार व्यवहारनमें, स्वप्ने सम विश्व दिखाय मुझे, मेरे चंचल चितको मोड़ दिया ॥ एसी ॥ १ ॥ कोइ शेष गणेश महेश रटे, कोइ पूजत पीर पेगम्बर को, सब पंथ ग्रंथ छुडाकर के, श्री सेत्रुंजे महातम बताय दिया ॥ ऐसी ॥ २ ॥ कोइ ढूंढत है मथुरा नगरी, कोइ जाय बनारस वास करे, जब व्यापक रूप पिछान लिया, सब भर्म का भंडा फोड़ दिया ॥ ऐसी ॥ ३ ॥ कौन

करु गुरु देव की भेट, न वस्तु दिखे तिहु लोक न मे, कृपा सूरि समान न होय कभी, धन माणक लाख करोड़ दिया ॥ गुरु ॥ ४ ॥ इति

## गहूंली

राग:- ( ताल चलित ठुमरी )

मेरा गुरु मुझे दिखलादोरे, कोइ ग्यान के ग्याज मिलादोरे, ॥ टेर ॥ में विरहिण नित रहु उदासी, गुरु मिल न की जान पियासी, प्रेमका नीर पिलादोरे ॥ मेरागुरु० ॥१॥ वर्षा विनचातक दुःख पावे, नीर विना मछली तरसावे । हाल मेरा बतलादोरे ॥ मेरा गुरु।२। चरण कमल की दासी तेरी, कृपासूरि अजसुन मेरी, भव नाटक से छुड़ादोरे ॥ मेरा गुरु० ॥३॥ में गुण-हीन कपट छलभरिया, कैसेमुझ पर होय नजरिया, "चंद फतेह" को दर्शदिलादोरे ॥ मेरा गुरु० ॥४॥

श्रीमान् सूरिवरो महामुनि कृपाचन्द्रः कलौ धर्म राट्।
आसौ जैसलमेरनाम्नि नगरे क्षमां पावयन् स्थपिता ॥
संसत्तेनवरापरोप कृतये जीर्णागमोद्धारिणी ।
वर्षे वह्नि-वसुग्रहेन्दुगणिते ग्रन्थस्तथालेखितः ॥ १ ॥

## ॥ गहूंली ॥

सहियर चालो सुरिश्वर पास, ज्ञान को सीखना जी ॥ एतो सूरिश्वरजी का उपगार, कभी नहीं भूलना जी ॥ सहियर ॥ १ ॥ एतो सूरिश्वर है वैरागी, जिनकी सयम सु लय लागी । एतो तपस्या से हुवे रागी, मोक्ष को देखना जी ॥ सहियर ॥ २ ॥ सूरिश्वर ज्ञान का पेड़ लगाया, एतो दया की डाले छाया । एतो शियल सुरंग लगाय, मोक्ष को देखनाजी ॥ सहियर ॥ ३ ॥ सूरिश्वर सत्तावन ने काढे, एतो तेवीसन दूरे छाड़े । पीछे अनुभव जाग्रत होय, मोक्ष को देखना जी ॥ सहियर ॥ ४ ॥ सूरिश्वर विवेक दीवो करे उजवालो, एतो काढे मित्थात्व अधकारो । एतो पामे आनंद भर पूर मोक्ष को देखनाजी । सहियर ॥ ५ ॥ सूरिश्वर सुमति सहेली थी खेले, एतो दुर्गति ने दूरी मेले । एतो शिव रमणी सु खेले, मोक्ष का देखनाजी ॥ सहियर ॥ ६ ॥ सूरिश्वर युक्ति अमृत गुरु पट धारी, एतो कृपाचंद्र सूरिश्वा उपगारी । एतो जय सागर सा उपकारी, मुक्ति को देखना जी ॥ सहियर ॥ ७ ॥ सूरिश्वर बहुत किया उपगार, उन्हीं की कीर्ति अपरंपार । एतो षट् दर्शन के जाण, मोक्ष को देखनाजी ॥ सहि-

वर ॥ ८ ॥ एतो संवत् उन्नीसे चौरासी के साल, एतो मिगसर मास मनुहार । एतो " महिमा श्री " करे अरदास, मोक्ष का देवनाजी ॥ सहियर ॥ ९ ॥

॥ गहूंली ॥

रागः- ( गुरु हैं सुखकारी )

मुनिराज को वंदो, पाप निकंदो, आतम के हित काज ॥ टेर ॥ देशदेश में आप पधारे, भव जन के हितकार । देशना देते सूत्र सुनाते करते पर उपगार हो ॥ मुनिराज ॥१॥ आश्रव वारी कर्म निवारी, सुमति के दातार । दोष बयालीस निसदिन टाली, लेते शुद्ध आहार ॥ हो मुनिराज ॥ २ ॥ माया को छोड़ी ममता को तोड़ी, देते ज्ञान अपार । भव जल से मोहे पार लंघावो, करो गुरु मोरी सार हो ॥ मुनिराज ॥ ॥ ३ ॥ गुरु वर जैसा जग में नहीं रे असरन को आधार । दो गुरु वर मुझको सही रे, श्रवण ज्ञान हितकार ॥ हो मुनिराज ॥ ४ ॥ इत्यादि गुणे करी रे, महिमा अपरंपार । कीर्ति जग में सुखकरी रे तीन लोक मनुहार ॥ हो मुनिराज ॥ ५ ॥ फूट मिटावो झगड़ा भगावो, देश का करोनी उद्धार । जैन धर्म का नाम दीपावो, विद्या का करोनी प्रचार ॥ हो मुनिराज

॥ ६ ॥ भव्य जीव को तारो सुरिजी, कृपाचन्द्र महाराज। अरजी ' चंद मूल की " सुनिये, महर करीने आज ॥ हो मुनिराज ॥७॥ सम्वत् उन्नीसे पच्यासीये रे, वैसाखमास मझार। आठम दिन भले भावसुंजी, आनंद हर्ष अपार ॥ हो मुनिराज ॥ ८॥ प्रवर्तक शिष्यरत्न है आपके, सुखसागरजी नाम। अमृत वचन सुणके सबको करते उत्तम काम ॥ हो मुनिराज ॥९॥

## ॥ गहूंली ॥

मै हूं दास तुम्हारा कृपासूरि मै हूं दास तुम्हाराजी॥ सुतपितु मात जगतका नाता, स्वार्थ का सब संसारा जी। सब जग स्वपना कोइ न अपना, तू मेरा रखवारा जी ॥ १ ॥ तपजप कीना तत्व न जाना, नहीं सतसंग विचारा जी। सब गुण हीना धर्म न कीना कैसे हो निस्तारा जी ॥ २॥ मोह माया ने जाल बिछाया, फसीया जीव विचारा जी। तुझ बिन करुणा भव भय हरणा, नहीं होवे छुटकारा जी ॥ ३ ॥ अवगुण मेरे हैं सूरिजी घनेरे, नहीं कुछ पारावारा जी। ' चंदमूल " शरण मे आयो, कीजे भव जल पारा जी ॥ ४ ॥ इति ॥

## ॥ गहूंली ॥

गुरु बिन कौन सहाई जगत में गुरु बिन कौन सहाइ

रे ॥ टेर ॥ मात पिता सुत बांधव नारी, स्वार्थ के सब भाई रे । परमारथ का बन्धु जगत में, सतगुरु बंध सहाइ रे ॥ १ ॥ भव सागर जल दुस्तर भारी, कर्म महा दुःखदाई रे । गुरु खेवटीया पार लंघावे, ज्ञान जहाज बेठाइ रे ॥ २ ॥ जन्म जन्म को मेट अंधेरा, संशय सकल नसाइ रे । कृपाचंद्र सूरि गुण पूरण, घटमें दे दरसाइ रे ॥ ३ ॥ गुरु का वचन धार हृदय में, भाव भक्ति मनलाइ रे । " चंदमूल " करो नित सेवा, मोक्ष पदार्थ पाइ रे ॥ ४ ॥ इति

॥ गहूंली ॥

गुरु के सरण में आयके फिर आश किसकी कीजिये ॥ टेर ॥ नहीं दिख पड़ता है मुझे, दुनिया में तोरे ज्ञान का गंगा । किनारे बैठ के किम, कूपका जल पीजिये ॥ गुरु० ॥ १ ॥ हरगिज नहीं लायक हूं मैं, गरचे तोरे गुण गानका । मेरी खता को माफकर, दीदार अपना दीजिये ॥ गुरु० ॥ २ ॥ मिलता है आनंद जिनके, नाम लेनेसे सही । ऐसे गुरु को छोड़ कर, फिर कौन से हित कीजिये ॥ गुरु० ॥ ३ ॥ कृपाचन्द्र सूरि नाम सुनकर मैं सरण तेरी पडा । सफलकरो हमको गुरु, अब पार भव से कीजिये ॥ गुरु० ॥ ४ ॥

"मूल" पर कर के कृपा गुरु, वचनामृत पा दीजिये।
होय बेड़ापार भवसे, अर्ज ये सुन लीजिये ॥ गुरु० ॥
७ ॥ इति

॥ गहुंली ॥

राग:-( गुरु विन कौन सहाइ )

गुरु विन कौन मिटावे भव दु:ख गुरु विन कौन मिटावे रे ॥ गहरी नदियां वेनवड़ा है, बहुत जीव बहजावे रे । कर कृपा गुरु पकड भुजासे, खेंच तीर पर लावे रे ॥ गुरु० ॥ १ ॥ काम क्रोध मद लोभ चोर मिल लूंटर कर खावे रे । ज्ञान खड्ग दे कर, कर मांहि सबको मार भगावे रे ॥ गुरु० ॥ २ ॥ कृपाचन्द्र सूरि मनुहारी, कर्मन से छुडवावे रे। सीधे मार्ग पर पग धरवा कर, सुखसे धाम पुगावे रे ॥ गुरु० ॥ ३ ॥ तन मन प्राण सब अर्पण करके, जो गुरु देव रिझावे रे, "मूलचंद" भव सागर दुस्तर, सहज पार होजावे रे ॥ गुरु० ॥ ४ ॥ इति

॥ गहूली ॥

राग:-( राखु हमारे घटमे )

रसलु मेरे हृदय में, कृपासूरि नाम तेरा ॥टेर॥
पीकाणे में सूरि विराजो, भविजन के हित काजो,

अगणित गुणसे राजो ॥ रखलु ॥ १ ॥ शासन सम्राट तुमहो, न्याय विशारद तुमहो, आचार्य मेरे तुमहो ॥ रखलु ॥ २ ॥ छत्तीस गुणो के धारी, गम्भीर वाणी भारी, तुम शान्ति मुद्रा धारी ॥ रखलु ॥ ३ ॥ तुम अति शयवंत भारी, महिमा है अपरंपारी, करे अष्ट कर्म छारी । रखलु ॥ ४ ॥ गुरु अर्जी मेरी सुनना, चरणों में मुझको रखना, भव पार भी तो करना ॥ रखलु ॥ ५ ॥ " मूलचंद " हर्ष पावे, दिलमें उमंग आवे, सेवा तुम्हारी चावे ॥ रखलु ॥ ६ ॥ इति

॥ गहूँली ॥

मुनि सुखसागरजी, ज्ञान देवोनी अज्ञानी समाज को ॥ टेर ॥ कृपा सूरि के शिष्य रत्नहो, शोभा अपरंपार, मधुर ध्वनि सुनकर अति सुखकर, पायो हर्ष अपार रे ॥ मुनि० ॥ १ ॥ शासन सम्राट गुरुवर है आप के, मुल्क मुल्क सर नाम । उनके शिष्य कहलाओ मुनिवर, साक्षात चंद्रसमान रे ॥ मुनि० ॥ २ ॥ पंच महाव्रत पालो मुनिवर पंचाश्रवको टालो । पंच सुमती को धारो मुनिवर, दोष बयालीस टालो रे ॥ मुनि० ॥ ३ ॥ बालब्रह्मचारी हो मुनिवर, शास्त्र के वेता भारी । जो जन वंदे भाव धरीने, होजावे भवपारी रे ॥ मुनि० ॥ ४ ॥ अगणित गुण के धारक मुनिवर, शास्त्र अर्थ

सुविचारी। वांच्छित फल को देवो गुरुवर मिले मुक्तिवधु प्यारी रे॥ मुनि० ॥५॥ सम्वत् उन्नीसे साल पचासी, शुभ दिन है बुधवार, "चंदमूल" को दास जानकर करदो बेड़ापार रे ॥ मुनि० ॥ ६ ॥ इति ॥

॥ गहूंली ॥

हाथ जोड़ी ने विनवूं रे अब क्या रे मिलसो दयाल ॥ सुगुरुजी ॥ जेसाणेरा भाव राखजो रे, दर्शन देजो कृपाल ॥ सुगुरुजी ॥ १॥ शिव रमणि वरवा भणी रे, तुम लीनो संयम भार ॥ सुगुरुजी ॥ क्रोध मान माया त्याग के रे, तज दियो सब संसार ॥ सुगुरुजी ॥ २॥ शिष्यादिक परिवार सुं रे, परिवर्य जगदाधार ॥ सुगुरुजी ॥ भारंड पक्षीनी परे रे, प्रमन करो विहार ॥ सुगुरुजी ॥ ३ ॥ पहिले महिने नहीं ओलख्या रे दूसरे रही धंधा माय ॥ सुगुरुजी ॥ तीजे महिने मे ओलख्यूं रे, विहार किया चौथा माय ॥ सुगुरुजी ॥ ४ ॥ हंस विना जिम चन्द्र गिरी रे, तुम विन सुनी धर्मशाल ॥ सुगुरुजी ॥ ओलूं घणेरी आवसे रे, लागसे हिवड़े मे साल ॥ सुगुरुजी ॥ ५ ॥ प्रतिक्रमण कोण करावसे रे, कौण करासे पचखाण ॥ सुगुरुजी ॥ भविक जीव ने तारवा रे, कौन सुणासे व्याखान ॥ सुगुरुजी ॥ ६ ॥ धन्य नगर

धन्य तेधरा रे, जिँहा विचरे गुरुराय ॥ सुगुरुजी ॥ धन्य ते श्रावक श्राविका रे, भेटसे तुम गुरु पाय ॥ सुगुरुजी ॥ ७ ॥ ते दिन क्यांरे आवशे रे, देखसुं तुम मुख चंद ॥ सुगुरुजी ॥ भव भव चरणरी सेवना रे, दिजो जिन कृपाचन्द्र ॥ सुगुरुजी ॥ ८॥ उगणीसे तयासीये रे, जेसलमेर मंझार ॥ सुगुरुजी ॥ चातुर मासो ठाइने रे, वर्त्यो मंगल कार ॥ सुगुरुजी ॥ ९ ॥ इति

## ॥ गहूली ॥

श्री कृपाचन्द्र महाराज अरज सुण मोरी, तुम दर्शन की बलिहार सुरत लगे प्यारी ॥ आप कीयो सुमति से प्यार कुमति देई छांडी । आप जीते परिसह सर्व, क्षमाखड्ग धारी ॥ आप लिये शास्त्र सहु चीन, पाखंड दियो टारी । आप भविजन के हित कार ज्ञान देवें भारी ॥ १ ॥ आप चारों ही दिये छोड़, पंच लिये धारी, आप धरो चौवीसी को ध्यान, अष्ट दिये जारी ॥ आप सोलह दीने काट भये ब्रह्मचारी, आप गुण रत्ना की खाण, बड़े उपगारी ॥ २ ॥ आप सब मुनियों के बीच, मुद्रा सुभ कारी, जिम तारा माहिं चंद सोभे अति भारी ॥ हम दुषम आरा के लोग अज्ञानी नारी, आप हित को दो उपदेश सदा दिल

धारी ॥ ३ ॥ इममूल चंद' कर जोड़ अरज कर गाई, अब के चौमासो विक्रम पुरदो ठाई। होवेगा बहु उपगार, सुगुरु सुपसाई, वर्तेगा आनन्दकार सकल संघ मांहि, ॥ ४ ॥ है साल चौरासी माम, चैत्र अति भारी वदि दशमी दिन सुखकार आनंद से गाई। प्रवर्तक सुखसागर महाराज, अन्य मुनि राई, गुरुचरण कमल का दास वर्द्धन गुण गाई ॥ ५ ॥

रागः- ( जिनजी मुझ पापी नेतार )

कृपानाथ केम करो आप विहार जीव घणो अकुलाय। गुरुजी केम करो आपविहार । ज्ञान गुणे करी शोभताजी काया कंचन सार। रूप गुणे करी दीपताजी, करता उग्र विहार ॥ गुरुजी ॥ १॥ घर ना धन्धा में पड़ीजी, सुत्र न सुण्यो लिगार । हमने कुण संभला वसेजी, आप कीयों विहार ॥ गुरुजी ॥ २ ॥ तुम दर्शन बिन किम कहूजी, केहने पुछु रे वात । क्षिणक्षिण में मुज सांभलेजी, एक दर्शननी वात ॥ गुरुजी ॥ ३ ॥ पुन्य संयोगे गुरू मिलयाजी, हिव मिलवो छे रे दूर । कूर कर्म महु मे कीयाजी, तिन चाल्या गुरु दूर ॥ गुरुजी ॥ ४ ॥ उपासरो सुनो पडयोजी, जोता होवे दुःख अपार । गुरु बिन धर्म मिले नहींजी, क्यां जइकरू रे पुकार ॥

गुरुजी ॥ ५ ॥ खांधेलीधा पालराजी, थांथी कंवर आज। धर्म लाभ शुभ देईने जी, सारया आतम काज ॥ गुरुजी ॥ ६ ॥ सूरिकृपाचन्द्र विनवुजी, अरज करू कर जोड़। सुख शाता में रेहजोजी, थासे मंगल कोड़ ॥ गुरुजी ॥ ७ ॥ संवत् उन्नीसे तयासीयेजी, पोष मास शुभवार। सूरी कृपाचन्द्र सेपलाजी, होसे शिवसुख सार ॥ गुरुजी ॥ ८ ॥

## ॥ गहूंली ॥

### गजल

कृपाचन्द्रसूरि दया करके, भव सागर से करो पार मुझे ॥ टेर ॥ नीर अपार नतीर दीसे, किम धीर धरूं अब मैं मन में। मेरी नाव डुबाय रही मझमे में शरणागत जानके तार मुझे ॥ १ ॥ कर्म वसे बलवान बड़े, वैहु घेरे पड़े बहु मारण में। बाज रही विपरीत हवा तूंहीं एक बचावनहार मुझे ॥ २ ॥ छूट गया सब साथ मेरा कुछ हाथ में जोर रहया भी नहीं। अब गुरु न देर लगाय जरा निज बांह पसार उबार मुझे ॥ ३ ॥ तेरा नाम जहाज बड़ा जग में, कुछ शास्त्र सिद्धांत बतावते है। "चंद सूल" जपू दिन रात सदा, गुरु कीजिये भव से पार मुझे ॥ ४ ॥

## ॥ गहूंली ॥

करो सत संग प्यारा, जन्म सफल हो जाय तुमारा। शंसय सकल मिटाय ज्ञान का होय उजारा ॥ करो ॥ १ ॥ मूर्ति पूजन में मनलावे, कोटिन तीर्थ फिर आवे। मन का भरमन जाय, विना सत संग विचारा रे ॥ करो ॥ २ ॥ तप जप दान ध्यान ब्रह्मचारी विन समझे किया बहुभारी। ज्ञान विना नहीं मोक्ष होय करो जतन हजारारे ॥ करो ॥ ३ ॥ करे अनेक काम शुभ कोइ, सत संग न सम फल नहीं होइ। घड़ी पलक छिन मांहिं, होय भव सागर पारा रे ॥ करो ॥ ४ ॥ निस दिन गुरु शिक्षा जहां होइ, वल्लेचंद मूल " संग शुभ सोइ। कृपाचद के चरण सरण से, हो निस्तारा रे ॥ करो ॥ ५ ॥

## ॥ गहूंली ॥

॥ राग:—गजल ॥

है जगत में नामये, रोशन सदा तेरा सूरि, तारते हमको सदा जो ले सरण तेरी सूरि ॥ टेर ॥ लाख चौरासी में घेरा कर्मने सारा मुझे। ले बचा अबतो सहारा, है मुझे तेरा सूरि ॥ १ ॥ है० ॥ मैरचों को तारते हो, महर की करके नजर। क्यों नहीं तारो मुझे, है क्या गुना मेरा सूरि ॥ है० ॥ २ ॥ हाल जो

तनका हुआ है आप बिन किसको कहूं। मोह राजा ने मुझे, चारो तरफ घेरा सूरि ॥ हे० ॥ ३ ॥ कृपासूरि से " फतेह " की तो यही अरदास है, आप सरणों में रहे, मेरा सदा डेरा सूरि ॥ हे० ॥ ४ ॥ इति

॥ गहूंली ॥

राग:-( भाड ताल दादरा )

मेरी विनती सुनो सूरि तेरी शरण में पड्यो ॥ टेर ॥ माता तात भाइ बंधु, स्वार्थ के सब मीत। कोइ सहायक है नहीं रे, झूठो जग की प्रीत ॥ तेरी० ॥ १ ॥ भव सागर में भटकियो रे, पायो दुःख अपार। अबतो दया करके सूरि, लीजिये मोहे उबार ॥ तेरी० ॥ २ ॥ तीर्थ व्रत पून्य दान, किया नहीं शुभ काज। दास तुम्हारो जान के जी, रखिये " फतेह " की लाज ॥ तेरी० ॥ ३ ॥ अवगुण मेरा ना गिणोजी, पतित पावन हार, कृपासूरि तेरे बिना, मेरा कौन करे निस्तार ॥ तेरी ॥ ४ ॥

॥ गहूंली ॥

राग:-( अमराव थांरी बोली प्यारी लागे )

सूरिराज म्हानें शिवपुर गेल बताओ गुरुदयाल हो गुरुदयाल जी हो गुरुदयाल ॥ टेर ॥ लख चौरासी योनि में, पायो दुःख अपार, नरक और तिर्यंच में,

रूलत फिरयो संसार। हो सूरिराज अवतो शरण तुमारी आयो। गुरुदयाल ॥ १ ॥ भव सागर के मझ धार में, भमर पडे गति चार। गहरी नदिया नाव पुरानी, जलदी करदो पार। हो सूरिराज थेतो मांझी नाम धारावो। गुरुदयाल ॥ २ ॥ केइ अपराधी तारीया केइ तारण हार। मुझ पापी को तारो स्वामी, अरज करू सिर नाय। हो सूरिराज म्हाने शिवपुर टिकट दिलादो। गुरुदयाल ॥ ३ ॥ हाथ जोड विनती करू, चरणों में शीस नमाय, "चंदफतेह" चरणा को चाकर, मन वंछित फल पाय। हो सूरिराज म्हाने भव नाटक छुडादो। गुरुदयाल ॥ ४॥ इति

## ॥ गहूली ॥ ( जिनवाणी की )

## (राग—सिद्धाचलगिरी भेटयारे )

श्रवण सुणी जिनवाणारे, गया पाप हमारा ॥श्र०॥ जिनवाणी की रचना अद्भुत, कही न सकूं विस्तारा। साची श्रद्धा इण पर राखणां, उपजे समकित सारा रे॥ गया० ॥ १ ॥गुण पैंतीस-लीये इक जोजन, वरसे अमृत धारा। अपनी अपनी भाषा में समझे, अतिसय एह उदारा रे ॥ गया० ॥ २ ॥ स्याद्वाद अरु नय निक्षेपा, जीवाजीव विचारा। विधिपूर्वक इणने सेव्यां

थी, सकल जीव हित कारारे । गया० ॥ ३ ॥ संपत् सुख हित कारण वाली, कही हैं सूत्र मंभारा । निज सत्ता ने प्रगट करण को, एही छै उपचारारे ॥गया०॥ ४ ॥ प्रगटे पणे इण पंचम काले, सरसत पर उपगारा । केशरीचन्द्र'' के भव भव होज्यो, वाणी रो आधारारे ॥ गया० ॥ ५ ॥

## ॥ गहूंली ॥

सूरिश्वर फलोधी नगर चौमासोरे । आ विनतड़ी मन लासो । सूरिश्वर । फलो । १। सूरि देश विदेश थी आयारे, सहु भविजन ने मन भाया रे। दरिशन करी ने सुखपाया ॥ सूरिश्वर ॥ १ ॥ कंचन कामिनी के गुरु त्यागीरे, ज्ञान दर्शन थी लय लागीरे । मोक्ष नगरी तणा गुरु रागी॥ सूरिश्वर ॥२॥ पांच सुमति ने सुधी पालेरे, तीन गुप्ति ने निहालेरे । बावन अनाचार ने टाले ॥ सूरिश्वर ॥ ३ ॥ विद्या बेलड़ी ये वींटानारे, गुण माला करी लपटानारे । गुरु चरण करन सुहाणा ॥ सूरिश्वर॥४॥ गुण सुगुरु तणा मे गासुंरे, निरमल आतम ने करसुंरे । मोक्ष नगर तणा सुख लेसु ॥ सूरिश्वर ॥ ५ ॥ मोह जाल माया मां पड़ीने रे, सूत्र सुण्यो नहीं चित्त धरीने रे । सूरि अब के चौमासो करीने ॥

सूरिश्वर ॥ ६ ॥ संवत् उन्नीसे चौरासीरे, कार्तिक मास वदी सुख रासीरे । गहूंली करू मन उल्लासी ॥ सूरिश्वर ॥ ७ ॥ गच्छ खरत्तर मां सूरिश्वर राजेरे, कृपाचन्द्र सूरि गुण छाजेरे । एतो गुमान गुजर गुण गाजे ॥ सूरिश्वर ॥ ८ ॥

॥ गहूली ॥

आज रंग वरसेरे, माहरो सुरिश्वर देख्यां मनड़ो हरखेरे ॥ एदेशी ॥ मरुधर देश जोधाणा भारी, चामूं नगर सुहाया रे । मेघराज कुल भाण जगत में, नाम दिपायारे ॥ आज ॥ १ ॥ वंश ओस गोत्र बाफणा मात अमरा देवी जाय रे, विक्रम उन्नीसे तेरे वर्षे महीनां चैत्र सुहाया रे ॥ आज ॥ २ ॥ साल छतीसा है सुखकारी, मन वैराग्य समाया रे । युक्ति अमृत वचनामृत पीके, शुद्ध समकित रस पाया रे ॥ आज ॥ ३ ॥ षट् काया प्रति पालक सद्गुरु नय निक्षेप मन लाया रे । जीवाजीव भेद दर्शावन, आगम से लय लाया रे ॥ आज ॥ ४ ॥ पांच सुमति तीन गुप्ति धरे, नित संयम से चित लाया रे । पंच महाव्रत सुधा पाले, पर उपगारी कहाया रे ॥ आज ॥ ५ ॥ उन्नीसे पहोतर वर्षे, मुम्बई शहर मन आया रे । संघ चतुर्विध

महोत्सव करके, पद आचार्य सुखदाया रे ॥ आज ॥ ६ ॥ गुण छत्तीस शोभे सदगुरु, खरतरगच्छना रायारे । चंद्र सूर्य जिम दीपे सदगुरु. सहु संघ के मन भायारे ॥ आज ॥७॥ शहर फलोधी पधारे सद्गुरु, संघ महु हु रखाया रे, । देख दीदर अनुपम गुरुवर का, अति हु लसाया रे ॥ आज ॥ ८ ॥ मधुर ध्वनी अमृत सम वयने, भगवति सुत्र सुनायारे । सूरि कृपाचन्द्र जय वन्ता वर्तो, शिशु पङ्कज मन भाया रे ॥ आज ॥९॥ संवत उन्नीसे साल चौरासी कार्तिक मास सुहायारे। धवल पक्ष द्वादशी दिवस, मुनि वर्द्धन गुण गाया रे आज ॥ १० ॥

॥ गहूंली ॥

सुरिश्वर आया शहर में, सहियां वंदन चालो हे । दर्शन करतां जेहना, शुद्ध समकित थावे हे ॥टेर॥ खरतर गच्छ में राजता सहियां गिरुवा गुण गंभीर। तरणी सम गुरु दीपता सहिया, शशिवत निर्मल नीर।। सहियां मोरी सांभलो, गुण निधि आया रे ॥ १ ॥ आचार्य पद में शोभता, सहियां सुरिकृपा शशिराज जग में भविजण पूजता, सहियां सहज कला निध भाज ॥ २ ॥ ओश वंश अति शोभता, सहियां गोत्र

बाफणा जान । वंश दीपायो तेहनो, संहियां जिम परगट थयो भाण ॥ ३ ॥ युक्ति अमृत गुरु रायना, सहियां भलो मिलयो छै जोग, उगणीसे छतीस में सहियां, प्रकट्यो पुण्य संयोग ॥ ४ ॥ ज्ञान ध्यान में राजता, सहियां स्यादुवाद मत परवीण। जीवा जीव प्ररुपता, सहिया जिम सरस्वति नो वीण ॥५॥ शुद्ध संयम को पालता सहियां षट् काया प्रति पाल, पंच-महाव्रत धारता, सहियां धरम तणा रखवाल ॥ ६ ॥ श्री सघ सहु वीनवे, गुरु देवो ज्ञान विशाल, मुरख ने प्रति बोधने, गुरु करदो आप निहाल ॥ ७ ॥ सागर वर्द्धन वीनवे, गुरु सुन ज्यो एह अरदास, चरण सेवा में राखज्यो गुरु शिष्य को हरदम पास ॥८॥ संवत सप उगणीस में, सहियां मास फागुण गुलजार । तिथी एकादशी सोभती, सहियां वार भृगु मनुहार ॥ ९ ॥

॥ गंहूली ॥

चालचाल म्हारी सुगुण सहेल्यां, गुरु गुण गावोरे ॥ महुमिल चालौरे ॥ पृथ्वी मंडल में विचरता, जंगम तीर्थ राया रे ॥ संघ चतुर्विध हरख वधायो, फलोधी सहर में आया रे ॥ महु ॥ १ ॥ अढार सहस शि-लांगना धारी, पंचाचारने पाले रे । कषाय चउ नि-

बारके षट् काया रखवाले रे ॥ सद्गु ॥ २ ॥ चरण सितरी करण सतरी, भावना भावे बारे रे । रत्नत्रयी आराधते, संयम सतर प्रकारे रे ॥ सद्गु ॥ ३ ॥ रूची वंती सुश्राविका सुंदर, मुक्ता फल ले आवे रे । चउ गति वारण मंगल कारण, स्वस्तिक ठावे रे ॥ सद्गु ॥४॥ नयगम भंग निक्षेपा जाणे, चार अनुयोग कहाया रे । स्याद्वाद वाचना पूरी, भगवइ अंग वचाया रे ॥ सद्गु ॥ ५ ॥ पूर्व पुन्य अपूर्व जेहना, जिन वाणी रस चाखे रे । श्रद्धावंत सुणेजो काने, सदुगुरु भाखे रे ॥ सद्गु ॥ ६ ॥ संघ नायक कृपाचन्द्र सूरि, सद्गुकोइ मन आणे रे । खरतर गच्छ मांयने कांइ, उदयो भाणे रे ॥ सद्गु ॥७॥ संवत् उन्नीसे चौरासीये, कार्तिक सुदि शुभ वारी रे । आनंद गुमान मिल गहूंली गावे, मंगल कारी रे ॥ सद्गु ॥ ८ ॥ इति॥

## ॥ गहूंली ॥ (बधाई)

आज तो हमारे भाग्य कृपासूरि आये । श्राविका खड़ी दुवार, हाथ में सोवन थाल । मुक्ता कुंकू लेय, शालि, गहूंली कराये ॥आज० ॥१॥ माता अमरादे के नंद, मेघ से उदये दिणंद । धन्य श्री कृपासूरिन्द भव्य हरखाये ॥ आज० ॥ २ ॥ दिक्षा ली छत्तीसे

साल, छोड़के जग का जंजाल। किया ग्रंथ जेशल उद्धार,सूरिसुहाये॥ आज०॥३॥ बीकानेर सपरिवारे, शिष्य सात सुखकारे। कृपासूरि चारणाम्बुजारे, 'भंवर' लपटाये॥ आज०॥४॥इति॥

## गहूंली

राग:—(कलाली)

चालो सहेल्यां समकित निर्मल काज हो सहे यां, कांई आज गुणवंता गुरुने वधावस्यां हो राज। (टेर) जोसां जोसां गुरु मुख कमल विकाश हो सा०। कांई पूर्व संचित कर्मने मेटस्यां हो राज॥१॥ चा०॥ करता करता भवि जीवो उपगार हो सा०। कांई पूर्व संयोगे सुगुरु पधारिया हो राज॥२॥ चा०॥ राजै राजै नभ खरतर गच्छ भाण हो सा०। कांई सूरि जिन कृपाचंद्र सूरि श्वरु हो राज॥३॥ चा०। भरिया भरिया कुंकुम रयण कचोल हो सा०। कांई सुगुणी श्रावकणी इम गहूली करे हो राज॥४॥ चा०॥ उभा उभा अरज करे श्रीसंघ हो सदूगुरु कांई भगवती सूत्र प्रकाशो रंग सूं हो राज॥५॥ चा०॥ मीठी मीठी साकर द्राख विशेष हो सा०। कांई मीठी अमृत सम वाणी गुरु तणी हो राज॥६॥ चा०॥ चाखे चाखे जिन वचनांमृत विन्दु

हो सा० । कांईं सहज सौभागी शिव रमणी वरै हो राज ॥७॥ चा० ॥ कांईं दीजै दीजै तुम चरणां रीसेव हो सद्गुरुजी । कांईं चतुर सहियां इम अरजी करै हो राज ॥८॥ चा० ॥

श्रीमान् सूरिवरो महामुनिकृपाचन्द्रः कलौधर्मराट् ।
प्राप्तौ जेसलमेर नाम्निनगरे क्षमां पावयन् स्थापिता ।
संमत्तेनवरापरोपकृत्तये जीर्णागमो द्धारिणी ।
वर्षे-वह्निवसुग्रहेन्दु गणिते ग्रन्थस्तया लेखितः ॥१॥

॥ इति गहुंलीसंग्रह सम्पूर्ण ॥

पुस्तक मिलने का पता—

१ श्री जिनदत्तसूरि ज्ञान भण्डार

गोपीपुरा ओसवाल मुहल्ला

सूरत

२ श्री जिन कृपाचन्द्रसूरि ज्ञान भण्डार

मोरसली की गली

इन्दौर (मालवा)

सेठिया जैन प्रिंटिंग प्रेस बीकानेर में मुद्रित ता० १६-१

*Muni Mangal Sagar.*

सुखसागर ज्ञान बिन्दु नं० २१

॥ श्रीसुखसागर भगवद् हरि-पूज्य सद्गुरु भ्योनमः ॥

# कवीन्द्र केलि

अपर नाम

## गहूंली संग्रह प्रथम भाग

निर्माता —

॥ मुनि-प्रवर कवीन्द्र सागर जी महाराज ॥

मुद्रण-द्रव्य-दात्री —

श्रीमती कुञ्जी बाई

मालीवाडा हीरानन्द की गली, देहली ।

वीर सं० २४५७-वि० सं० १९८८ ।

मूल्य

पठन अनुशीलन ।

## ❁ पुस्तक परिचय ❁

गहूंलियाँ गाने की प्रथा प्राचीन काल से प्रचलित है, वर्त्तमान में व्याख्यान के मध्य में गाई जाती हैं। पूर्व कवियों की बनाई हुई गहूंलियाँ वर्त्तमान में भी संख्यातीत प्रसिद्ध विद्यमान हैं, उन में उस २ समय के अनुकूल भाव, भाषा और तर्जें रही हुई हैं, अत: गाने में कुछ कम अनुकूलता पड़ती है, उसी अनुकूलता को बढ़ाने के शुभहेतु से 'पूज्यपाद गणाधिश्वर श्रीमान् हरिसागरजी महाराज साहब' के शिष्यरत्न 'मुनिप्रवर कवीन्द्रसागर जी महाराज ने गहूंलियों को महात्माओं के गुण ग्राम के साथ शिक्षाप्रद सदुपदेशों से भरपूर सरल मधुर नई तर्जों से हिन्दी भाषा में निर्माण कर के हमारी अभिलाषा पूर्ण की है। 'परोपकाराय सतॉं विभूतय: ।'

प्रस्तुत पुस्तक को 'श्रीहरिसागर जैन पुस्तकालय' द्वारा प्रकाशनार्थ देहली निवासी 'जौहरी सोहनलाल जी बहोरे की धर्मपत्नी श्रीमती कूंजीबाई ने द्रव्य सहायता दे कर स्वपुत्री हीरोदेवी के स्मरणार्थ भेंट स्वरूप वितीर्ण करवाई है। अत: धन्यवाद देता हूं और उदारात्माओं को तदनुसरणार्थ प्रेरणा करता हूं।

परिचायक:—

रतनगढ निवासी वैरागी तोलामल सींघी

# स्वर्गीया श्रीमती हीरोदेवी

जन्म ।

वि० सं० १९६७

चैत्र कृष्णा प्रतिपत् ।

मृत्यु

वि० सं० १९८५

आश्विन कृष्णा १४ ।

SADDHARAM PRESS DELHI.

# ❀ श्रीमती हीरोदेवी की संक्षिप्त जीवनी ❀

धर्म आराधितो येन, कृत कर्त्तव्य मात्मन ।
हिताय जीवितं यस्य, किं मृत स न जीवति ॥
( कवीन्द्रकेलि )

स्थूल देह को छोड कर के भी धर्मी-कर्त्तव्यशील-सर्वहितैषिणी आत्माए पृथ्वीपट से लुप्त नहीं होती, प्रत्युत वही प्रभाव सूक्ष्मकाय से जगत् में जमाये रखती हैं। वैसे ही श्रीमती हीरोदेवी वि० स० १९६७ चैत कृ० प्रतिपदा के दिन अपने मोसाल वसई में देहली निवासी जौहरी लाला सोहनलाल जी की धर्मपत्नी श्रीमती कूजीबाई की कुक्षी स जन्म लेकर, अपने पितृगृह में सामायिक प्रतिक्रमणादि धर्मग्रन्थों का पठन तदनुशीलन करती हुई, स्कूल की ७ वीं क्लासमें चारों इल्मों में पास होती हुई विनय विवेक-सदाचार-सुशील-शाति आदि गुणों से भरी हुई, युवावस्था में कलकत्ता निवासी श्रीयुत लाभचन्द्रजी भाडियेके साथ व्याही गई थी। सुयोग्य गृहिणी पदको सुशोभित करती हुई, नवपदकी ओली, अष्टापद की ओली पचमी तप, पचाणुव्रत आलोचना शत्रुञ्जयादि महातीर्थों की यात्रा इत्यादि अनेक धर्मकृत्यों को करती हुई दो महीने के विमलचन्द्र नामक बालक को अपना स्मरणचिन्हरूप छोडती हुई वि० स० १९८५ के आश्विन कृ० १४ के दिन १८ ह वर्ष की अल्पवय में समाधि से असार ससार को छोडकर, सूक्ष्मकाय-यश कायसे अमरत्व को पाई श्रीमती का सादगी से, स्वाभाविक शाति से भरा फोट्ट उपर्युक्त विपय की साक्षी दे रहा है। प्रत्यक्ष विषये किं प्रमाणम् अत· अलम्।

जीवनी लेखक —

रतनगढ निवासी वैरागी तोलामल सींवी

# * समर्पण *

घोरतपस्वी पूज्यपाद प्रातःस्मरणीय

श्रीमत् छगन सागरसद्गुरु को

सेवा में सादर

ज्ञानी महाध्यानी तपस्वी पूज्य गुरुवर आपका
स्वर्गीय दिन ही है स्मरणसाधक विनाशक पापका।
इसमें सदा से तुच्छ मैं अत्युच्च भावों से भरा
कृतकेलि रसरेली समर्पण आप सेवा में धरा॥

दया बुद्धि से देव! स्वीकारें आशा यही।
दर्शन दें स्वयमेव हृदय भावना मैं कही॥

भवदीय दासानुदास—

कवीन्द्र

विक्रमाब्द—१९८८
भाद्रशुक्ल ६

* श्री सुखसागर सद्गुरुभ्यो नमः *

# ॥ कवीन्द्र केलि ॥

* अपर नाम *

# । गहूंली संग्रह प्रथम भाग ।

---

## । श्री गौतम स्वामि गुण वर्णन गहूंली । १ ।

। राग—आशावरी ।

नित्य नमो हितकारी रे चेतन ? गुरु गौतम जयकारी । टेर।
लब्धि निधान ज्ञानगुणोदधि, विघ्न विनाशनकारी ।
गुरु अनुरागी परम विरागी, सुव्रतिजन सुखकारी रे। चेतन।१
सरल सुयुक्ति बोधन शक्ति, अद्भुत गुण अविकारी ।
निरभिमान विधान विधायक, क्षायक भाव विहारी रे ।चे०।२।
अक्षते केवल ज्ञान का देते, दान महा उपकारी ।
शिष्य हुए वे निश्चय करके, होते शिवमग चारी रे । चे० ।३।
सुखसागर भगवान प्रभु श्री, वर्द्धमान पटधारी ।
पृथिवी नन्दन वन्दन करते, हारे मोहमहारि रे । चे० ।४।

श्रुतदेवी जाके मुख पङ्कज, खेलत विविध प्रकारी ।
हरि कवीन्द्र नमो गुरु गौतम, वर्त्तें मङ्गलाचारी रे । चे० । ५ ।

---

## । श्री पूर्वाचार्य गुरु स्मरण गहूंली । २ ।

। राग—माढ ।

नमो शिरनामी गुरु गुणधामी, शासन के शिरताज । टेर ।

पावन जीवन गौतम स्वामी, गणधर गुणमणिमाल ।
प्रातःकाल में नाम लिये ते, प्रकटे मङ्गल माल । नमो० ।१।

अन्तिम केवलि जम्बूस्वामी, मुक्ति रमा वर कान्त ।
प्रभव प्रभु प्रभृति श्रुतकेवली, देवें बोध नितान्त । नमो० ।२।

महागिरि आदि दश पूरवी, प्रवचन प्राणाधार ।
देवर्ध्दिगणि जिनभद्रादिक, आगम संग्रहकार । नमो० ।३।

श्रीसिद्धसेन हरिभद्रप्रभु, शासन थम्भ समान ।
ज्ञानी ध्यानी पूर्ण तपस्वी, दिव्य अतिशयवान् । नमो० ।४।

नवाङ्ग वृत्तिकार हुए प्रभु, अभयदेव सूरीन्द ।
श्रीजिनवल्लभ सूरि किये थे, खंडित पाखंड वृन्द । नमो० ।५।

दादा श्रीजिनदत्त सुबोधक, श्रावक संघ विशेष ।
आज भी जाके पुण्य प्रतापे, भागे विघ्न अशेष । नमो० ।६।

उनके पट्ट परम्पर में हुए, गणि क्षमाकल्यान ।
संवेगी सुविहित गीतारथ, करते स्व पर कल्यान । नमो०।७।
यथा नाम गुणों के धारक, गणनायक अभिराम ।
श्रीसुखसागर सद्गुरु स्वामी, दुखियोंके विसराम ।नमो० ।८।
भाग्यवान भगवान गुरु थे, भव वन सारथवाह ।
दिव्य तपस्वी छगनसागरगुरु, हरें तिलोक का दाह। नमो०।९।
गुरु गणनायक श्रीहरिसागर, समकित के दातार ।
नवनिधि सुरतरु वाँछित पूरण, आतम के हितकार ।नमो०।१०।
गुरु पदसेवा अमृत मेवा, दे आनद अपार ।
गुरु गुण कीर्तन दिव्य कवीन्द्रका है शाँति भाण्डार।नमो०।११।

---

## । ज्ञान का खजाना गहूंली । ३ ।

। राग—गजल ।

गुरु जी ज्ञान का भारी, खजाना खूब खोले है ।
नहीं है खूटने वाला, जिसे लेना हो ले लेवें । टेर ।
क्षणिक इस जिन्दगानीमें, नहीं फिर हाथ आने का ।
अमोला माल से पूरा, जिसे लेना हो ले लेवें । १ ।
समय पाकर अगर भूलें, भवो भव दुःख होने का ।
चिताया है इसीसे कि जिसे लेना हो ले लेवें । २ ।

हृदय भंडार में इसका, जरा भी जो गया हिस्सा।
समजलो पार है बेड़ा, जिसे लेना हो ले लेवें। ३।
उभय भव में हमेशा से, चलन चलता इसीका है।
समजमें आगया हो तो, जिसे लेना हो ले लेवें। ४।
इसे जल चौर अग्नि या, किसी का भी न खतरा है।
सदा आनन्द देता है, जिसे लेना हो ले लेवें। ५।
खजाने के निकट में ही, भरा है दिव्य सुखसागर।
त्रिविध सन्ताप हरता है, जिसे लेना हो ले लेवें। ६।
वही भगवान है जिसके, हृदयमें यह खजाना है।
स्वयं भगवान होने को, जिसे लेना हो ले लेवें। ७।
मुनिगणनाथ हरिसागर, गुरु हैं पूज्य उपकारी।
दया ला दान करते हैं, जिसे लेना हो ले लेवें। ८।
सुनो संसार भर में भी, न इससे सार है कोई।
कवीन्द्रोंने इसे गाया, जिसे लेना हो ले लेवें। ९।

---

## । सद्गुरु सेवा फल गहूंलो । ४ ।

। राग—मेरी गली आजारे सांवरिया मेरी गली आजा
धेनु चरा जा महिरा खिवा जा रे सांवरिया।
सेवो गुरु परम कृपाल भवियाँ, सेवो गुरु परम कृपाल भवियाँ
॥ टेर ॥

गुरु कृपा थकी, जीव मुगति की
वरे विजय वरमाल भवियाँ । सेवो० । १ ।
हृदय तिमिरभर, करें नाश गुरुवर,
काटें मोह की जाल भवियाँ । सेवो० । २ ।
सद्गुरु सेवा, मीठा मेवा,
देवें नित्य, रसाल भवियाँ । सेवो । ३ ।
सद्गुरु शरणे, शुद्ध आचरणे,
रहते जाय जजाल भवियाँ । सेवो० । ४ ।
जनम मरण जावे, कीरति कवीन्द्र गावे,
सद्गुरु सेवो त्रिकाल भवियाँ । सेवो । ५ ।

---

## । सद्गुरु महिमा गहूंली । ५ ।

। राग—पैसा प्यारो रे कि मोहन गारो रे ।

सखियाँ गावोरे कॉइ गावो गुरुगुणमाल सखियाँ गावोरे ।टेर।
चउगति चहुटे वीचमें, कॉइ जीव अनादिकाल । सखियाँ ।१।
गुरुगमको पाये विना, कॉइ वहोत फिरा वेहाल। सखियाँ ।२।
रागद्वेष ठगिये जहाँ, कॉइ रहें विछाकर जाल । सखियाँ ।३।
लूटलिया धन मालको कॉइ वना दिया कगाल । सखियाँ।४।
मोह महा अन्धेरमें, कॉइ भूला स्व पर विवेक ।सखियाँ ५।

परवश पामर जीवने, काँइ पाये दुःख अनेक । सखियाँ ।६।
शुभ पुण्योदय जीवके, काँइ आज मिले गुरुराज । सखियाँ ।७।
मारग दर्शक मोक्षके, काँइ सुव्रतिजन सिरताज । सखियाँ ।८।
आलस विकथा छोड़के, काँइ होकर उद्यमवन्त । सखियाँ ।९।
योग शुद्धिको धारके काँइ सेवो गुरु निर्भ्रान्त । सखियाँ ।१०।
पसरे गुरुमुख मेघतें, काँइ स्याद्वाद रस रेल । सखियाँ ।११।
आज उसी रसरेल से, काँइ पाप ताप दें ठेल । सखियाँ ।१२।
स्वारथमय संसार में, काँइ परमारथ का पन्थ । सखियाँ ।१३।
सुखद सरल अब होगया, काँइ सेवत गुरु निर्ग्रन्थ । सखियाँ ।१४।
गुरुसुखसागर विश्वमें, काँइ हैं श्रीगुरु भगवान् । सखियाँ ।१५।
श्रीहरिसागर पूज्यहैं; काँइ गणनायक गुणवान । सखियाँ ।१६।
गुरुदर्शन कीर्तन कियाँ, काँइ आतम निर्मलहोय । सखियाँ ।१७।
हैकवीन्द्रसद्गुरुविना, काँइ अशरणशरणनकोय । सखियाँ ।१८।

---

## । सद्गुरु उपदेश महिमा गहूंली । ६ ।

। राग—लाल ख्याल देख तेरे अचरिज मन आवे ।

भैरवी

सद्गुरु उपदेश देत भविक बोध पावें ।
भविक बोध पावें सखी । भविक बोध पावें । टेर ।

भटकत भव बनमें जीव-जनम मरण पावें ।
सुगुरु चरण शरण अजर अमरता निपावें । सद्० ।१।

लोह भी सुवर्ण वर्ण पारस सङ्ग आवे ।
शिष्य सुगुरु होय यदि सुगुरु सङ्ग जावे । सद्० ।२।

सुगुरु क्रोध-मान-माया लोभ को भगावे ।
रविप्रकाश तिमिर नाश शीघ्र ज्यों दिखावे । सद्० ।३।

अमित सघन घन घटा को पवन ज्यों नशावे ।
सुगुरु कुमति कुगति कुटिलता को त्यों हटावे । सद्०।४।

सिन्धु लहर बढ़तु है ज्यों चन्द्र उदय भावे ।
सुगुरु सुमति सुगति सरलता को त्यों बढ़ावे । सद्० ।५।

सुगुरु निकट विकट पन्थ सहज ही लखावे ।
विनय विमल वृत्त वर विवेक प्रकट पावे । सद्० ।६।

सुगुरु पाप ताप दुख दूर ही गमावे ।
सुखनिधि भगवान रूप आप होइ जावे । सद्० ।७।

परम चरम धीर वीर भावना सुभावे ।
सुगुरु पूज्य हरि हमारे गुण कवीन्द्र गावे । सद्० ।८।

---

## । सद्गुरु गुण माहात्म्य गहूंली । ७ ।

राग—ढूंढ फिरा जग सारा जग सारा जग सारा
सिधगिरि सानी ना मिला ।

पुण्य उदय गुरु पाया गुरु पाया गुरु पाया करो वंदना । टेर।
सद्गुरु वन्दन पाप निकन्दन, विबुध हृदय सुखदायक नन्दन ।
भवदव ताप विनाशन चन्दन, वन्दत सखी सुखपाया सुखपाया-
सुख पाया करो वन्दना । १ ।
सद्गुरु सेवा करणा में हेवा; धरे होय सेवक नित नर देवा ।
पावे आतम अनुभव मेवा, हरे सखी मोह माया मोह माया-
मोह माया करो वन्दना । २ ।
सद्गुरु चरणा अशरणाशरणा, प्रबलकरम अरिदलकामरणा ।
आधि व्याधि उपाधि हरणा, सेवो सखी हो अमाया हो अमाया
हो अमाया करो वन्दना । ३ ।
सद्गुरु सङ्ग परम उमंगे, सहज समाधि सरस तरंगे ।
रहत सदा ही भाव निसंगे, सखी निज रूप निपाया निपाया-
निपाया करो वन्दना । ४ ।
सद्गुरु साचा निर्मल वाचा, मोहराय को मारे तमाचा ।
पुद्गल बन्धन होवत काचा, सखी बहिरात्म हठाया हठाया-
हठाया करो बन्दना । ५ ।

सद्गुरु पूरण ब्रह्मको कारण, अन्तर आतम भाव मचारण।
भवोदधि दु खको दूर निवारण, करे सखी शान्त सुछाया सुछाया-
सुछाया करो वन्दना । ६ ।
सद् गुरुसुखोदधिभगवान्ऋद्धिसिद्धि,धरेढिगपग२अनहद्नवनिधि
भव्यजनोंकोबोधतशिवविधि, वही सखी मेरे मनभाया मनभाया
मनभाया करो वन्दना । ७ ।
सद् गुरु ज्ञानी सेवो मानी आतम निर्मल कारण मानी।
है हरि पूज्य सुगुरु गुण खानी, दिव्यकवीन्द्र गुणगाया गुणगाया
गुणगाया करो वन्दना । ८ ।

---

## । सद्गुरु प्रार्थना गहूंली । ८ ।

। राग—मेरे राम अयोध्या बुलालो मुझे ।

गुरु ज्ञानकी वातसुनायाकरें, हमें समकित रत्न का दान करें ।टेर।
मूल विन साखा कहीं होती हुई देखी नहीं,
सम्यक्त्व विन त्यों धर्म करणी भी सफल होती नहीं।
कहो हैं न वही हम कैसे करें । गु० । ।१।
माया लगी चारों तरफ कुछगम हमें पडती नहीं,
मिथ्यात्व की छाया हृदयसे यों छिटकतीही नहीं,
उसे कैसे कहो अब दूर करे । गु० ।२।

साधन नहीं तैयार साधक साध्य कैसे पा सकें,
नैया न है नाबीक तब क्या सिन्धु जलको तिर सकें।
कैसे साध्य कहो अब प्राप्त करें। गु०।३।
क्रोड़ों भवोंमें भी नहीं हम पूर्ण बदला दे सकें।
उपकार होगा आपका वर्णन न जिसका होसके।
ऐसे आप गुरू उपकार करें। गु०।४।
कामधेनु कल्पद्रुम चिन्तामणि भी तुच्छ है,
पालिया गर एक जो सम्यक्त्व अच्छा स्वच्छ है।
यही आप उपाय बताया करें। गु०।५।
संसार सागर पतित जन उद्धारकर्त्ता आप हैं,
सच्चे हितैषी हैं हमारे आप ही माँ बाप हैं।
कभी सोच न अब हम दिलमें धरें।गु०।६।
दुःखहर्त्ता आप सुखसागर गुरु भगवान् हैं,
ज्ञान गुण भण्डार सच्चे आप हम अज्ञान हैं।
निज रूप हमें भी बनाया करें। गु०।७।
तत्त्व की श्रद्धा सुमिथ्या हस्ति भेदन में हरि,
सागरों से भी बड़ी होवे हृदय में विस्तरी।
तब दिव्य कवीन्द्र सुकीर्ति करें। गु०।८।

## । कर्त्तव्य सदुपदेश गहूंली । ९ ।

। राग—जिन धर्म का डका आलममें बजवा दिया वीर जिनेश्वरने ।

दु खहर सुखकर भविजीवोंको शुभबोध दिया श्रीगुरुवरने ।
आचार विचार सुधार करो, शुभ बोध दिया श्रीगुरुवरने ।टेर
अज्ञान दशामें पड़े हुए जब आतम भान ही भूले थे ।
तब उदय दिशा के सूर्यरूप, शुभ बोध दिया श्रीगुरुवर ने ।१।
न्यायोपार्जित धनसे अपना, निर्वाह करो जो सुख चाहो ।
धन प्राप्ति विघन जय हो वैसा, शुभबोध दिया श्रीगुरुवरने ।२।
न्यायी जीवन जीने वाले ही, उभय लोक सुखमय होते ।
अन्याय कभी न करो ऐसा, शुभ बोध दिया श्रीगुरुवरने ।३।
द्रव्य-क्षेत्र और काल भाव की, नाड़ी कैसे चलती है ।
उसका अति शुद्ध सरलतासे शुभ बोध दिया श्रीगुरुवरने ।४।
आदर्श बनो आदर्श बनो, कर्त्तव्य करो अपने जो हों ।
निज शुद्धि सगठन सिद्ध करो, शुभ बोध दिया श्रीगुरुवरने ।५।
हैजैन धर्म का मूल तत्त्व जो स्याद्वाद उसको जानो ।
कितना विशाल है वह देखो, शुभ बोध दिया श्रीगुरुवरने ।६।
श्रीसुखसागर भगवान् गुरु, हरिसागर सम गुणधाम बनो ।
यों दिव्य कवीन्द्रोंसे वर्णित, शुभ बोध दिया श्रीगुरुवर ने ।७।

## । कर्त्तव्योपदेश गहूंली ।१०।

राग—शुद्ध सुन्दर अति मनोहर बोल बन्देमातरम्।

कर्त्तव्यका उपदेश पाकर, भूलना नहीं चाहिये।
कर्त्तव्य ही आदर्श हैं, आदर्श जीवन के लिये। टेर।

परमातमा की पुण्य पूजा, नित्य करनी चाहिये।
बिगड़ी हुई निज आतमा को,शुद्ध करने केलिये। कर्तव्य०।१।

ज्ञानदाता सद्गुरुसे बोध, पाना चाहिये।
निज अविद्या अन्धता को, दूर करनेके लिये। कर्त्तव्य० ।२।

प्राणियोंमें प्रेम-अनुकम्पा बढ़ानी चाहिये।
विश्ववल्लभ और, निर्भय रूप होने के लिये। कर्त्तव्य० ।३।

पाकर सुपात्रोंको सदा, शुभदान देना चाहिये।
चाहतेके साथ बाँछित, वस्तु पानेके लिये। कर्त्तव्य०।४।

सद्गुणी जनके गुणों में, राग रखना चाहिये।
देव दुर्लभ दिव्य सद्गुण, रत्न पानेके लिये। कर्त्तव्य०।५।

आगम श्रवण चिंतन मननमें, लौ लगानी चाहिये।
हितअहित क्या तत्व हैं, उनको समझनेके लिये। कर्त्तव्य०।६।

हैं मनुज भव वृक्षके फल, ये सभी प्रत्यक्षमें।
शान्त सुखसागर जनित, अमृत परम रस के लिये।कर्त्तव्य।७।

उपदेश हरिसागर गुरु के, नित्य धारण कीजिये।
निज यशोगाथा कवीन्द्रोंसे गवानेके लिये। कर्त्तव्य० ।=।

---

## । सद्धर्म वृक्षरक्षणोपायोपदेश गहूंली । ११ ।

। राग— शुद्ध सुन्दर अति मनोहर बोल वन्देमातरम्।

श्रीगुरु सत्सङ्ग में सद् ज्ञान अमृत पीजिये।
विश्व पावन धर्म के उपदेश को सुन लीजिये।टेर।
धर्मरूपी वृक्ष के शुभ, बीज बोनेके लिये।
आत्म भूमिका विशोधन, खूब ही कर दीजिये। श्रीगुरु० ।१।
जो विरोधी तत्व हैं, उन की परीक्षाको करें।
धीर हो तदबीर से फिर, नाश उनका कीजिये। श्रीगुरु०।२।
हैं कलूपित भावरूपी, कीट काटें पेड़ को।
शान्ति पूर्वक यत्न करके, दूर उनको कीजिये। श्रीगुरु०।३।
निश्चल बना निज इन्द्रियों को, नित्य रक्षा के लिये।
दिव्य तर दृढ़ चित्त वृत्तिः बाड़ फैला दीजिये। श्रीगुरु०।४।
सींचकर निर्मल दया जल, द्रव्य भावें सर्वथा।
यों यथोचित धर्म के वर, वृक्ष लहरा दीजिये। श्रीगुरु०।५।
नर सुरासुरनाथ सुख सब, जानलो ये फूल हैं।
मोक्ष सुख फलरूप हैं, मन्यक्षकर चख लीजिये। श्रीगुरु०।६।

अक्षय अनन्त अपार सुख, सागर प्रकट होगा सही ।
यों स्वयं भगवान् हो करके, परम सुख लीजिये । श्रीगुरु०।७।
पूज्य हरिसागर गुरु, सुकवीन्द्र कीर्तित हैं मिले ।
धर्म का सच्चा तरीका प्राप्त उनसे कीजियें । श्रीगुरु० ।८।

---

## । अहिंसा धर्मोपदेश गहूंली । १२ ।

। राग—म्हांसुं मूंढे वोल ।

परम धरम का मूल अहिंसा तत्व हृदय में धारो रे ।
श्रीगुरु दें उपदेश भविकजन आप विचारो रे ।
कि दिल में धारो रे । टेर ।

पाँचों इन्द्रिय मन-वच-काया, बल हैं तीन प्रकारा रे ।
श्वासोच्छ्वास आयु मिल दशधा, प्राण प्रचारा रे ।
कि आप विचारो रे । १ ।

प्राणों को धारे सो प्राणी, जीव सभी कहलावे रे ।
प्राण वियोग हुए से होता, मृत्यु नजरों आवेरे ।
कि आप विचारो रे । २ ।

जैसे अनुभव सुख दु:ख का, निज आतम को होवे रे ।
वैसे ही सब प्राणीमात्र को, सुख दु:ख होवेरे ।
कि आप विचारो रे । ३ ।

जीवन सब ही को प्यारा है, है सब सुख के कामी रे। ३।
जीवन हर दु:खदे मत होना, दुर्गति गामी रे।
कि आप विचारो रे। ४।
अपना जन्म मरण नहीं चाहें, वे पर को क्यों देवे रे।
कार्य नहीं चाहें उसके क्यों, कारण सेवें रे।
कि आप विचारो रे। ५
किसी जीव को किसी तरों से, कष्ट कभी नहीं देना रे।
द्रव्य भाव से नित्य अहिंसा, हो ज्यों रहेना रे।
कि आप विचारो रे। ६।
कर्मोदय से दु:खी जीव को, देख हृदय भर लाना रे।
उन दु:खों को दूर हटाने, शक्ति लगाना रे।
कि आप विचारो रे। ७।
अन्धा लूला और अपाहिज, भूखा प्यासा होवे रे।
उसकी रक्षा करना इसमें, द्रव्य अहिंसा होवे रे।
कि आप विचारो रे। ८।
आत्म धर्म से पतित जीव को,उस ही में थिरकरना रे।
भाव अहिंसा यही इसे कर, भव जल तिरना रे।
कि आप विचारोरे। ९।
श्रीहरिसागर गुरु गणनायक, भाव दया प्रगटावें रे।
दिव्य कवीन्द्र उन्हीं की निर्मल कीरति गावें रे।
कि आप विचारो रे। १०।

## ।। निज घर पर घर स्वरूप गहूंली । १३ ।

राग—जिन धर्मका डंका आलममें बजवा दिया वीर जिनेश्वरने

परघरके प्रेमको त्यागोसभी,अपने घरका कुछ ख्याल करो ।
गुरुराज सुनाते हैं बोध यही, सुख से अपने घरमें विचरो ।टेर।
पर घरमें जो नर जाते हैं वे पराधीन बन जाते हैं ।
पद पद ठुकराये जाते हैं, ऐसे दुःखको कैसे विसरो । पर०।१।
पर घरमें जो सुख दीख रहा, है अन्त उसी में दुःख महा ।
ज्ञानी पुरुषोंने भेदलहा; कुछ ज्ञान दृष्टिसे देखा करो ।पर०२।
जाना नरकों में फिर है भला, पर परघर तो है बूरी बला ।
जाने पर जाय नहीं निकला,बस पड़े वहाँपर सड़ा करो ।पर०।३।
परघर धोखे की टट्टी है, संताप भरी वह भट्टी है ।
आखीर में तो वह मिट्टी है, वहाँ जा क्यों जीवन ख्वार करो ।
पर घरमें भूत विलास करें, आने वालों का हास करें ।
बेहोस बना सर्वस्व हरें, उनसे अब पींड छुडाया करो। पर०।५।
निज घरमें है स्वाधीनपना, जिसमें सच्चा सुख है इतना ।
कि है जिससे सुर सुख सुपना,अब उससुखका उपयोग करो ।
निज घरमें ही सुखसागर है, निज घरमें ही भगवान रहें ।
निज घरकी बात को कौन कहें, तातें उसके पथ को पकरो ।७।

हरिसागर गुरु गणनायकके, उपदेश प्रदीप को लेकरके ।
मारगदेखो अपनेघरके,तब दिव्यकवीन्द्र सुकीर्ति करो ।पर०।८।

---

## । सद्गुरु वन्दन गहूंली । १४ ।

राग—क्या कहूँ कथन मैं मेरा नाथ क्या कहूँ कथनमैं मेरा ।

भाव से वन्दन मेरा नाथ, भाव से वन्दन मेरा ।
काटो भव दुःख फेरा नाथ, भावसे वन्दन मेरा । टेर ।
तारक सद्गुरु चरण कमलमें, कीना आज बसेरा ।
मानत हू अब मैंने पाया, भववन अन्तिम छेरा नाथ ।भाव०।१।
संसार कारागारमें छाया, मोह निबिड अंधेरा ।
सद्गुरु सूरज आज मिले तब,प्रकटा पुण्य सवेरा नाथ।भाव०।२।
काल अनादि आतम धनका. लूटे करम लूटेरा ।
सबलसुभटगुरुचरनशरनतें,मिटगया आज बिखेरा नाथ ।भाव० ३।
अन्धकारका वाच्य गुपट हैं, रूपद वाच्य उजेरा ।
अन्धकारका नाशक तातें, गुरुपद अर्थ सुहेरा नाथ । भावसे०।४।
सद्गुरु बोध सुधा का प्याला, पीवन होत अछेरा ।
तत्त्व अतत्त्वोंका होना है, अपने आप निवेरा नाथ ।भावसे०।५।

कपट रहित जो हो रहता है, सुखद सुगुरु पद चेरा।
सुखसागर भगवान् रहे वह, शिवरमणीसे घेरा नाथ।भाव०।६।
श्रीहरिपूज्य सुगुरु सेवामें, नित नित वन्दन मेरा।
धन्य कवीन्द्र वही नर हैं जो, होत गुरुका पूजेरा नाथ। भाव०७।

---

## । सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणिमोक्षमार्गः

## गहूंली । १५ ।

। राग—माढ ।

है जिनवाणी, गुरु गुणखाणी, निरुपम सुख दातार।
हे भविप्राणि! निजहितजानी, देखो तत्त्व विचार। टेर।
सम्यग्दर्शन-ज्ञान-चरण हैं, जिन वाणी का सार।
उनका ही उपदेश करें गुरु, सुन होना भव पार। हैजिन० ।१।
ये तीनों ही रत्न अमोलक, पूरण सत्य स्वरूप।
पाता है सो हो जाता है, त्रिभुवन का भी भूप। हैजिन० ।२।
बाहिरके जितने हैं भूषण, दूषण से भरपूर।
रवि शशि से भी बढ़कर ये तो, प्रकटाते हैं नूर। हैजिन०।३।
नरभवमें निज वीरज योगे, प्रकटावे सो धन्य।
परमातम पद पा सुख भोगे, सहज समाधि जन्य। हैजिन०।४

सम्यग्दर्शन ज्ञान-चरण की, पूरण प्राप्ति वही।
है संसार असार उसी में केवल सार सही। हैजिन०।५।
इन्ही तीनों के धारक ही हैं सुखसागर लयलीन।
वे ही हैं भगवान् उन्हीके, मुक्तिरमा स्वाधीन। हैजिन०।६।
श्रीहरिसागर गुरु गणनायक, के उपदेश यही।
तन्मय जीवन में है कीरति, दिव्य कवीन्द्र कही। हैजिन० ।७।

---

## । समकित लक्षण गहूंली । १६ ।

राग—हो प्रीतम जी प्रीत की रीति अनित्य तजी
चित्त धारिये।

सुन हे वहेनी ? गुरुवर दें उपदेश हृदय में धारना।
उससे जगमें फिर अपना उत्तम जीवन निर्धारना। टेर।
नव तत्त्वों की पहिचान करो उनमें निश्चल श्रद्धान धरो।
समकित गुणठाणे में विचरो। सुन हे वहेनी ? ।१।
समकित ही सार सदा जानो, उससे ही धर्म क्रिया ठानो।
ता विन मत धर्म सफल मानो। सुन हे वहेनी ? ।२।
समकित के लक्षण पाँच कहे, अपराधी पर भी न क्रोध वहे।
उपशम समता मे नित्य रहे। सुन हे वहेनी ? ।३।

नर सुर सुख हैं सब दुःखभरे, अक्षयसुख मोक्षकी चाह करे।
संवेग यही दिल बीच धरे। सुन हे बहेनी ? ।४।
संसार को कारावास लखे, तासों निर्वेद सदैव रखे।
धर्मामृत रस को नित्य चखे। सुन हे बहेनी ? ।५।
लख दीन हीन दुखिये मानी, उनकी अनुकम्पा दिल ठानी।
करे रक्षा नित निज हित जानी। सुन हे बहेनी ? ।६।
जिन कथित वचन सबही सच हैं, मिथ्या मतिका जहाँ लेश न है।
आस्तिकतामें यों रंग रहे। सुन हे बहेनी ? ।७।
समकित सुखसागर का तट है, पहोंचे लय होते सङ्कट है।
भगवान वहाँ मिलते झट हैं। सुन हे बहेनी ? ।८।
गुरुहरिसागर गणनायक हैं, सुखकर शुभ समकित दायक हैं।
देते हैं बोध जो लायक हैं। सुन हे बहेनी ? ।९।
जिनने गुरु सुरतरु पाये हैं, समकित वाँछित फल खाये हैं।
वे ही कवीन्द्र मन भाये हैं। सुन हे बहेनी ? ।१०।

---

## । समकित दूषण परिहारोपदेशगहूंली ।

राग—मेरे राम अयोध्या बुलालो मुझे।

निर्मल समकित को ऐसे तूं धार सखी,
पंच दूषण दूर निवार सखो। टेर।

वीतरागी के विमल सिद्धान्त में शङ्का कभी।
करना नहीं वस मानना हम अज्ञ क्या जानें सभी।
गुरुगम को तू पाके विचार सखी। निर्मल० ।१।
सूक्ष्म अर्थों से भरे सिद्धान्त हैं संसार में।
फिर शक्ति हम कैसे करें उनके सभी निर्धार में।
उनसे जोड़ तूं बुद्धि के तार सखी। निर्मल० ।२।
ज्ञानावरणी कर्म का क्षय हो तभी प्रत्यक्ष मे।
तद्रूप होगा ज्ञान भी वस सर्वथा उस पक्षमें।
तातें तू न चपलता धार सखी। निर्मल० ।३।
कॉक्षा कुमत की वॉछना है राग द्वेष जहाँ भरे।
हो रागद्वेषाधीन ही संसारमें जनमे मरे।
ऐसी कॉक्षा को चित्त से टार सखी। निर्मल०।४।
है विचिकित्सा यही की धर्मफल है कि नहीं।
इसको हृदयसे दूर कर सुन धर्मफल है ही सही।
तातें धर्म में भाव सुधार सखी। निर्मल० ।५।
मिथ्यात्विगुण की भी प्रशंसा भूलकर करनी नहीं।
है विप मिला जो दूध वह क्या प्राण को हरता नहीं।
तातें ऐसी प्रशंसा विसार सखी। निर्मल० ।६।

मिथ्यात्वि जन की सङ्गति को दूर ही से त्यागना।
जिससे लगे सम्यक्त्व की शुभ वासना को दाग ना।
निज सङ्गति शुद्ध स्वीकार सखी। निर्मल० ।७।
पूर्णता को पा लिया उनके लिये अपवाद है।
वे जो करें करते रहो वे सर्वथा आजाद हैं।
हममें न है वैसा विचार सखी। निर्मल० ।८।
अति दिव्य सुखसागर महा भगवान हरिसागर गुरु।
उपदेश देते हैं यही इसमें प्रमादं मा कुरु।
यही साधु कवीन्द्रों का सार सखी। निर्मल० ।९।

---

## । श्रावक धर्मोपदेश गहूंली ।१८।

राग—महावीर तुम्हारी मोहन मूरति देखी मन ललचाय० ।

उपदेशें सुगुरुधर्म उभय भव भय का नाश करे। टेर।
दुर्गति पडतोंको रक्षे, सुगति को फिर जो वक्षे।
वह धर्म कहा निष्पक्षे, जिसमें दो हैं भेद परे। उपदेशें० ।१।
गृहि-यतियों ने सुखकारा, वह देश सरव से धारा।
होते गृहस्थ के आचारा, जिनका वर्णन यहाँ करें ।उपदेशें०।२।
जीवादिक तत्त्व विचारे, निज श्रद्धा को निर्धारे।
नित वर्ते मार्गानुसारे, समकित दर्शन शुद्ध धरे। उपदेशें०।३।

त्रस निरापराधी प्राणी, की सेच्छा न करे हानी।
निज शक्तिको पहिचानी, स्थूल अहिंसक भाव धरे। उपदेशों०।४।
इत्यादिक बारह व्रतको, पालें भरें सुकृत को।
सेवें श्रमणोंके पदको, पंचम गुणठाणे विचरें। उपदेशों०।५।
उत्कृष्ट भावके धारी, बारम देवलोक विहारी।
क्रमसे होवे शिव संचारी, आत्मिक अक्षय सौख्यवरें। उपदेशों० ६।
सुखसागर श्रीभगवाना, गुरु हरिसागर गुणवाना।
उपदेश करें चितलाना, वर्णन दिव्य कवीन्द्र करें। उपदेशों० ७।

---

## । बारह व्रतकी गहूंली । १९ ।

। राग—धनासिरी ।

बारह व्रत ये जान सखीरी ? बारह व्रत ये जान।
धारत होत कल्यान। सखीरी। टेर।
जान बूझकर विन अपराधे, प्राणातिपात न ठान। सखी०।
कन्या गो-क्षे आदि विषयमें, त्याग अलीक विधान। सखी०।१।
राजनियमसे दण्डित हैं वह, छोड़ अदत्तादान। सखी०।
इह परलोक विडम्बन हेतु, तज मैथुनसे तान। सखी०।२।

निज धन-धान्यादि परिग्रहका, कर लेना परिमाण । सखी०।
दशों दिशामें जाने आनेके, नियममें रख ध्यान । सखी० ।३।
भोगोपभोग प्रमाण में निशदिन, हो रहना सावधान । सखी०।
पापोपदेश प्रचार न करना, अनर्थ दंड प्रधान । सखी० ।४।
दो घडि राग-द्वेष विना करो, सामायिक सन्धान । सखी० ।
दिग्-व्रत छूटें नियमित करना, देशावकाशिक मान ।सखी०।६।
पर्व तिथिमें पौषध पुष्टि, उपवास पूर्वक जान । सखी० ।
अतिथि संविभाग वही जो, दियासुपात्र में दान । सखी०। ६ ।
पंचाणुव्रत हैं तीन गुणव्रत, चउशीक्षा पहिचान । सखी० ।
सब मिल होते श्रावक के ये, बारह व्रत सुमहान् ।सखी०।७।
समकित पूर्वक आराधन कर, पहुंचे अमर विमान । सखी०।
क्रमसे सुखसागर को पाकर, होते हैं भगवान । सखी० ।८।
श्रीहरिसागर गुरु गणनायक, देवें सुव्रत दान ।
दिव्य कवीन्द्र व्रताराधकके, करते कीरति गान । सखी० ।९।

---

## । गुरुविनय गहूंली । २० ।

। राग—ज्ञानादिक गुण संपदारे तुज अनन्त अपार ।

सुनावें हे सखी ? हितशीक्षा श्रीगुरुराज ।
आतम परिणत जो करें सखी पावें अविचलराज ।टेर।
मूल कहा जिनधर्मका सखी, विनय जिनेश्वर देव ।
प्रकटें विनयी जीवको सखी, सद्गुणगण स्वयमेव । सुना० ।

अभ्यन्तर तप भेद है सखी, विनय सदा सुखकार।
कर्म सघन वन दाहमें सखी, अद्भुत रूप तुषार। सुनावें०।२।
नामादिक निक्षेपसे सखी, विनयके चार प्रकार।
भाव विनय के धारते सखी,होत हैं बेड़ा पार। सुनावें०।३।
उत्तराध्ययन सुसूत्रमें सखी, प्रथमाध्ययन विशेष।
विनय स्वरूप विचारते सखी, न रहे लेश कलेश। सुनावें०।४।
मन वच काया-शुद्धि से सखी, गुरु आज्ञा अनुकूल।
आचरण को धारते सखी, शूल बने सब फूल। सुनावें०।५।
गुरु ईर्ष्या निन्दा करे सखी, वर्त्तावे उतपात।
ऐसे अविनयी आतमा सखी, खावें जम की लात। सुनावें०।६।
जो है विनयी आतमा सखी, रहते निरभिमान।
सुखसागरभगवान वे सखी,त्रिभुवन तिलक समान। सुनावें०।७।
श्रीहरिपूज्य सुगुरु मिले सखी, करना विनय अपार।
दिव्यकवीन्द्र सभी करें सखी, निर्मल कीर्ति प्रचार। सुनावें०।८।

---

## । तामस – समतोपदेश गहूंली । २१ ।

राग—धन हो ऋषभदेव भगवान युगला धर्म निवारन वाले।

सुनलो सुनलो गुरुउपदेश, जो निज घोर अविद्या टाले। टेर।

हैं उलट वरण दुःखखान, दें सुलट वरण शिवदान।
तामस समताको लो मान, दोनों के हैं पन्थ निराले।सुनलो०१।
हैं उलट सुलट दो व्यक्ति, गुण बाधक-साधक शक्ति।
क्रमसे बन्धन और मुक्ति-के हैं ये देने वाले। सुनलो० ।२।
हैं उलट सुलट दो चालें, सुगति, कुगति से बचालें।
हैं भारी भेद विचालें, माने सारे मतवाले। सुनलो० ।३।
हैं उलट सुलट दो चक्कर; लेते जो इनसे टक्कर।
वे लख चौरासी चक्कर- के खाने न खाने वाले। सुनलो०।४।
हैं उलटवरण गुणघाती, तामस है मोह का नाती।
होता है नाना भाँती, त्यागें शिव जाने वाले। सुनलो०।५।
जिन सुलट वरण को जाना, वे सुखसागर भगवाना।
पावें निज द्रव्य खजाना, हरि पूज्य विशद गुणवाले।सुन।६।
हैं सुलट वरण जयकारी, समता सुव्रतिजन प्यारी।
करें कीर्ति कवीन्द्र अपारी, पर पार न पाने वाले। सुनलो०।७

---

## । भाव स्तव गहूंलीं ।२२।

राग—मारु—कहो सब जय २ श्री महावीर

नमोरे नमो श्रीगुरु गुण भण्डार ॥ टेर ॥

भाव स्तव के पावन पदका, अरथ दिखावन हार।
वीतरागगुण बोध विधायक, निजगुण निर्मलकार। नमोरे०।१।

श्रमण ऐश्वर्यादिक पूरण, त्रिभुवन जनआधार।
श्रीमहावीर जिनेश्वर स्वामी, आदिकर अवतार। नमोरे० ।२।
तीर्थङ्कर सहसम्बुद्धात्मा, पुरुषोत्तम सुखकार।
पुरुषसिंह प्रवर पुण्डरीक, गधहस्ति गुणधार। नमोरे० ।३।
लोकोत्तमवर लोकनाथ नित, योग क्षेम करतार।
यथावस्थित वस्तु प्रकाशक, लोक प्रदीपाकार। नमोरे० ।४।
भावि भाव विभासन समरथ, केवल ज्ञान प्रचार।
लोक प्रद्योतक भयहर अभयद, चक्षु श्रुतदातार। नमोरे० ।५।
सम्यग्दर्शन ज्ञान चरणमय, मारग देशकसार।
शरणागत प्रतिपालक सुखकर, अद्भुत रक्षाकार। नमोरे० ।६।
श्रुत चारित्र धरम उपदेशक धरम सारथि मनुहार।
गुण सम्पन्न विशेषण वाले, वीर प्रभु जयकार। नमोरे० ।७।
श्रीजिनगुण निज आतम के गुण, दोनों है इकसार।
पर विभाव परिणतिके कारण, अन्तर पड़ा अपार। नमोरे०।८।
परपरिणतितज निजपरिणतिभज गुरुउपदेशविचार।
काल लब्धि परिपाक हुए से होवेगा निस्तार। नमोरे० ।९।
श्री भगवती जी सूत्र विषयमें, यों भाषें गणधार।
श्रीहरि पूज्य गुरु भवि बोधे होत कवीन्द्रोद्धार। नमोरे०।१०।

---

# पर्याप्ति स्वरूप गहूंली । २३ ।

। राग -- आशावरी । अवधू सो जोगी गुरु मेरा ।

भावें वन्दों वार हजारी श्रीगुरुवर उपकारी रे भावें० । टेर ।

आतम तत्व परम हितकारी; सत्य स्वरूप दिखाया ।
कर्मजनित पर्याय विचारे, अद्भुत बोध निपायारे । भावें० ।१।
निज आहार शरीरादिक की, पर्याप्ति छह पावे ।
कर्मोदय से कैसे आतम, श्रीगुरुराज बतावेरे । भावें० ।२।
निज उत्पत्ति स्थानक पहूंचा, जीव लहे आहारा ।
ताको खल रस रूप करे वह, पर्यापति आहारारे । भावें० ।३।
जिस शक्ति से रसकी परिणति, सात धातु बन जावे ।
शरीर पर्याप्ति कहते जासों, जीव शरीर बनावे रे । भावें ।४।
जातें होता इन्द्रिय रूपे, धातुन का परिणाम ।
इन्द्रिय पर्यापति ये जानो, करण पर्याप्ति तमामरे । भावें ।५।
श्वासोच्छ्वास तथा भाषा मन, योग्य सुपुद्गल दलले ।
तत्तद्रूपे परिणत जासों, छोड़ें आलम्बन लेरे । भावें ।६।
उस उस नामें हैं पर्याप्ति, जीव शक्तियाँ जानों ।
पूरीकर पर्यापति मरते, लब्धि पर्यापता मानोरे । भावें ०।७।
चउ एकेन्द्रिय विकल असन्नी--के पर्यापति पंच ।
छह सन्नी पचेन्द्रियके यों, हैं पर्यापति प्रपंचरे । भावें० ।८।

समय मात्र आहार पर्याप्ति, अन्तर मूहरत पंच ।
निजनिज शक्ति पूरण करते, जगमें नर तिर्यचरे ।भावें० ।९।
ऐसे आतम निज गुणमें जो, सारी शक्ति लगावे ।
श्रीहरिपूज्य विशद गुण उनके, दिव्यकवीन्द्र सुगावेरे ।भावें०।१०।

---

## श्रीमहावीर समवसरन गहूंली ।२४।

जिल्ले की देशी ।

त्रिभुवन तारक वीरजी जग उपकारीरे जयकारी जिनराज ।
त्रिभुवन तारक वीरजी, जग उपकारीरे सुजाण । टेर ।
चउद सहस्र शुध साधु महाव्रत धारीरे हितकारी महाराज ।
संयम साधक साधवी छतिस हजारीरे सुजाण ।१।
विद्यमान जिन शासन उज्वलकारीरे अनगारी सिरताज ।
प्रभु आज्ञा के पालक उग्र विहारीरे सुजाण ।२।
गामानुगाम विचरता पावनकारीरे अवहारी शिवसाज ।
रायगृह नगर सुगुणसिल चैत्यमभारीरे सुजाण ।३।
विरचे समवसरन योजन विस्तारी रे सुखकारी सुरराज ।
चउमुखतोरण दृढ धजा मनुहारी रे सुजाण ।४।
रतनसिहासन पूरब दिशि,सुखकारीरे गुणधारी जिनराज ।
बारह परिषद् को उपदेशे भारीरे सुजाण ।५।

चतुरङ्गी निज सेना को सिरणगारीरे नहिं पारी नरराज ।
श्रेणिक वन्दे सविनय भाव सुधारी रे सुजाण । ६ ।
करे मुक्ताफल साथियो मङ्गलाचारीरे गुणधारी घनगाज ।
गावें चिलणादिक पटराणी सुन्दरी सारीरे सुजाण । ७ ।
समकित सुव्रतको लहे शिवकारीरे नरनारी समाज ।
आतमगुण उजवालें बोध विचारी रे सुजाण । ८ ।
जिनवाणी भवसागरमें निस्तारीरे दुखहारी वरपाज ।
पाकर परिषद् निकसी दिशि अनुसारीरे सुजाण । ९ ।
श्रीहरिपूज्य प्रभुतणी बलिहारीरे जयकारी महाराज ।
दिव्य कवीन्द्र कीरति नित्य उचारीरे सुजाण । १० ।

---

## श्रीगौतमस्वामीको गहूंली । २५ ।

सीता माता की गोदीमें हनुमत डारी मूंदडी इस रागमें ।

वन्दो वीर विभु के शिष्य प्रथम गण धार कोरे ।
चउविध संघ सुनायक इन्द्र भूति अणगार को । टेर ।
जिनका गोतमगोत्र पवित्र ।
जगमें जो आदर्श चरित्र ॥
धारें सात हाथ शरीर उच्च विस्तार को रे । वन्दो० । १ ।

जिनका समचौरस संठान ।
पूरुप लक्षण परम प्रधान ॥
धारे अद्भुतरूप अनूप प्रवर आकारको रे । वन्दो० ।२।
जिनका वज्र ऋपभ नाराच ।
संहनन अस्थि सघ निकाच ॥
न लहँ कोई भी सुरनर जिनके बल पार को रे । वन्दो०।३।
जिनका वर्ण सुवर्ण समान ।
दर्शन दे आनन्द महान ॥
करते विश्व हृदयमें अनहद प्रेम प्रचार को रे । वन्दो०।४।
जिनका उग्र तपोमय जीवन ।
करते शासन की परभावन ॥
भव भय हरते धरते प्रतिदिन शुद्धाचार को रे । वन्दो०।५।
प्रात काल में जिनका नाम ।
जपते हरता विघ्न तमाम ॥
करते मंगलकारी नित्य महोदय सार को रे । वन्दो० ।६।
श्री हरिपूज्य गुरु गुणवान ।
गौतम स्वामी का शुभध्यान ॥
करते पावे दिव्य कवीन्द्र भवोदधि पारकोरे । वन्दो० ।७।

---

## श्री गौतम स्वामी जी की गहूंली । २६ ।

रावणने शक्ति मारी हरके तान तान तान इस रागमें ।

सेवो प्रेम धरीने गौतम गुरु गणधार धार धार ।
जानों तीन भुवनमें सद्गुरु सेवा सार सार सार । टेर॥

जो करम गहन वन भारी. के दहन समर्थनकारी ।
देदीप्यमान तपधारी, वंदो वार वार वार । सेवो० । १।

तप तपकर कर्म तपावे, निज आतम को यों तावे ।
पापों के अछूत बनावे, जो इकतार तार तार । सेवो० । २ ।

आशंसा दोष प्रहारी, भीरूजन को भयकारी ।
सर्वोच्च कोटि संचारी, तप आधार धार धार । सेवो० । ३ ।

जो परीषहादिक दुश्मन, नाशन में हैं निर्दयमन ।
आतम निरपेक्षी वर्तन, घोराचार चार चार । सेवो० । ४ ।

जो घोर गुणों को धारें, तप घोर सदा विस्तारें ।
अतिघोर ब्रह्म व्रत सारें, भोग विसार सार सार । सेवो० ।५।

संस्कार विहीन शरीरा, संक्षिप्त विपुल गम्भीरा ।
तेजो लेश्या गुण हीरा, अपरम्पार पार पार । सेवो० ।६।

चउदस पूरवी चउज्ञानी, सर्वाक्षर योग विधानी ।
अव्याक्षर पूरन वाणी, है ओंकार कार कार । सेवो० ।७।

नाति निकटे अति दूरे, सविनय शुभ ध्यान सनूरे ।
प्रभुवीर चरण चित धूरे, नित अनगार गार गार । सेवो०।८।
उत्कटुकाशनके धारी, नियमित दृष्टि विस्तारी ।
सम्यग्ध्यान सुकोठ विहारी, तज ससार सार सार ।सेवो०।९।
श्री हरि पूज्य गुरु गौतम हैं, सेवत हरते अवतम है ।
फिर तो दिव्य कवीन्द्र सुगम है, बेड़ा पार पार पार सेवो०।१०।

---

## श्रीगौतम स्वामि जी की गहूंली । २७ ।

अय दिल प्रभु की याद में गाफिल ना हो जरा इस राग में ।

श्रीगौतम तत्त्व विचारणामें भाव यों धरा । टेर ।
प्रवृत्त श्रद्धा है जिन्हों को, तत्त्वों क प्रति ।
फिरभी छाद्मस्थिक भाव में, सशय तो है भरा ।श्रीगौतम०।१।
"चलमाणे चलिये" सूत्र में जो अर्थ है रहा ।
उसमे हैं काल विचार विपयिक सशय दिलजरा।श्रीगौतम०।२।
कौतुहल भी जिनको हुआ है कैसे यों सही ।
श्रीवीर प्रभु निज ज्ञान सेती निश्चय है करा । श्रीगौतम०।३।
पहिले न थी श्रद्धा वही उत्पन्न है हुई ।
उत्पन्न श्रद्धा भाव जिनके है हुआ हरा । श्रीगौतम० । ४ ।

जात श्रद्धा में तथा उत्पन्न श्रद्धा में ।
है कार्य कारण रूप भारी भेद तो भरा । श्रीगौ०।५।
श्रद्धा शंसय कौतुहल वाले गौतम स्वामी ने ।
श्रीवीर प्रभुके पासमें जा प्रश्न यों करा । श्रीगौ०।६।
श्रीहरि पूज्य प्रभु जग जीवन पावन वाणी से ।
सुकवीन्द्र वंदित गौतम स्वामी शंसय को हरा । श्रीगौ०।७।

---

## सद्गुरु बोध प्याला गहूंली । २८ ।

। दांडिया रस के राग में ।

पीलो ने प्रेम धरी रे सुभवियाँ, पीलो ने प्रेम धरी ।
सद्गुरु बोध सुधा का प्याला, पीलोने प्रेम धरी० । टेर ।

अजर अमर पद पावो नियमसे, जानो न जूंठ जरो ।
रे सुभवियाँ पीलोने ।१।
लोक अलोक के विविध स्वरूप को, देखो प्रत्यक्ष करी ।
रे सुभवियाँ पीलोने० ।२।
हृदय नयन निज निर्मल होवे, घोराँधकार टरी ।
रे सुभवियाँ पीलोने० । ३।

संसार सागर दु खों का आकर, जल्दी से जाओ तरी।
रे सुभवियाँ पी लोन० ।४।
अष्ट महा भय मेघघटा वह, जावे सभी बिखरी।
रे सुभवियाँ पी लोने० ।५।
अनहद आतम शाँति समर्पे, ताप अमाप हरी।
रे सुभवियाँ पी लोने० ।६।
"शुभस्य शीघ्र" बोध न भूलो, गतकाल न आवे फरी।
रे सुभवियाँ पी लोने०।७।
सुख भगवान हरि पूज्य गुरु सेवो, वाणी कवीन्द्र उचरी।
रे सुभवियाँ पी लोने० ।८।

---

## प्राणी प्रबोध गहूंली । २९ ।

। राग—माढ़ ।

प्राणी सुनले गुरु उपदेश, प्राणी सुनले गुरु उपदेश।
सुगुरु वाणी सुधाका लेश,हरे काल कराल कलेश। प्राणी०।टेर।
काम-क्रोध-मद-लोभ-मान-हर्ष, अंतर शत्रु छह।
विग्रह करके निग्रह करते, पटक नीचो तह।
कब तू चेतेगा अब कह। प्राणी०।१।

काम कहा वह जो होता है, विषयों से सम्बन्ध,
त्याग अरे तूं शीघ्र उसे अब, क्यों करता प्रतिबन्ध।
फोकट होता है तूं अन्ध। प्राणी० ।२।

अन्तर आतम सद्गुणदाहक, अद्भुत अग्नि रूप।
निज पर को हानिकर होता, डूबो दे भव कूप।
ऐसा है रे क्रोध स्वरूप। प्राणी० ।३।

औरों के गुणको क्यों निन्दे, ईर्ष्या से सानन्द।
मदगद सन्निपात घिरा तूं, क्यों करता आक्रन्द।
कब तूं त्यागेगो यह फंद। प्राणी० ।४।

कुग्रह रूप परिग्रह उसका, योग्य सदा है त्याग।
राग धरे तूं त्याग करे नहीं, लोभ समुद्र अथाग।
अब तो चेत अरे महा भाग प्राणी०। ५।

जात्यादिक जो आठ मकारे, निज गुण रोधक दुष्ट।
मान महागिरि है उसपे चढ़, क्यों सहता है कष्ट।
गिरकर आखीर होगा नष्ट प्राणी ०। ६।

भव वर्द्धक साधन को साधे, विषय कषाय अनेक।
उनहीं में तूं हर्ष मनावे, भूला आत्म विवेक।
ऐसी क्या है तेरी टेक। प्राणी०। ७।

सुख सागर भगवान् सदा हरि-सागर गुण गम्भीर ।
चरण शरण को दिव्य कवीन्द्रो, धारो होकर धीर ।
जिससे पहूंचोगे भवतीर । माणी० । ८ ।

---

## सद्गुरु संगति गहूं लो । ३० ।

। पथोडा सन्देशो के जे मागवोर ने० इस राग मे ।

सद्गुरु स गे समकित रङ्ग सुहावना ।
अङ्ग लगे तव राग द्वेष होय नाश जो ।
अनुपम आतम ज्योति मकटे औ कटे
माया वल्ली रहे न पर की आश जो । स०१।
काल अनादि पुद्गल सगी आतमा
गुरु गम विन तज निज घर परघर भटकाजो ।
जनम मरणके दुस्सह दुख को भोगता
विविध गतिमें वेष धरा निन नटका जो । स०२ ।
आर्यदेश आरजकुल श्री जिन धर्म की
माप्ति हुई है अब कर्त्तव्य हमारे जो ।
श्रीसद्गुरु आधीन हुए सब सीखले
माया शल्य विहीन वृत्तिसे धारें जो । स०३ ।

स्थूल-अणुव्रत-गुण व्रत शीक्षा व्रत धरें
क्रमसे जिनकी बारह सँख्या होवे जो।
सुव्रत धारें विधि पूर्वक गुरु पास में
देशविरति पंचम गुणठाणे रहेवेंजो। स०४।

परमगुरु प्रभु वीतराग महावीर के
उपासकाँग में बारह व्रत के धारी जो।
निरतिचार जीवन प्रतिमा धारी हुए
आनंदादिक श्रावक जाउं बलिहारी जो। स०५।

सद्गुरु तारें तिरें स्वय भवसिंधु से
करें करावें सदा क्रिया निष्पाप जो।
सम्यक् तत्व निरूपक साधु धर्मके
लीन रहें नित हरें जीव संताप जो। स०६।

सुखसागर भगवान् गुरु हरि पूज्य हैं
परम महोदय पंथ के सारथ वाह जो।
पक्षपात विरहित हितकारक लोक के
दिव्य कवीन्द्र सुवर्णित वचन प्रवाह जो।स०७।

## चौमासी व्याख्यान गहूंली । ३१ ।

। राग—पनिहारी ।

मङ्गलमय दिन आजका सुन साहेली,
आरम्भ वर्षाकाल साहेली ।
दर्शन श्रीगुरु मेघ के सुन साहेली,
करके हों खुश हाल साहेली । टेर ।
पाप ताप ऋतु नाश से सुन साहेली,
फैला शान्ति समीर साहेली ।
दुष्ट रजो राशि मिटी सुन साहेली,
पाकर बोध सुनीर साहेली । १ ।
धर्मलता लहरा गई सुन साहेली,
भविजन हृदयोद्यान साहेली ।
भवबनथाके जीवका सुन साहेली,
है आराम महान साहेली । २ ।
मोह महोदधिशोष को सुन साहेली,
पाया आप ही आप साहेली ।
सामायिक समता नदी सुन साहेली,
हरे सभी सन्ताप साहेली । ३ ।

आवश्यक आतम क्रिया सुन साहेली,
खेती सुन्दर रूप साहेली।
भव्य जीव खेडुत रचें सुन साहेली,
प्रकटे धान्य अनूप साहेली । ४ ।
पौषध पौंधे धर्म के सुन साहेली,
देते हैं फल फूल साहेली।
नर-सुर-शिव-सुख रस भरे सुन साहेली,
सहज समाधि मूल साहेली । ५ ।
प्रभु पूजा की नाव से सुन साहेली,
सुखसागर के बीच साहेली।
लीला में लयलीन हो सुन साहेली,
हरें करम मल कीच साहेली। ६ ।
श्रीहरि सागर सद्गुरु सुन साहेली,
हैं शुभ मेघ समान साहेली।
दिव्यकवीन्द्र सुकीर्ति की सुन साहेली,
यों नित छेडें तान साहेली । ७ ।

# चौमासी व्याख्यान गहूंली । ३२ ।

। राग—नाग जीकी । मल्हार ।

चौमासी हित देशनारे वारी, धारत चित्त-
धारत चित्त उल्लास। भव भय भीरु भव्यके रे,
भव भय भीरु भव्य के रे वारी। तोडत है भव-
तोडत है भव पास। चौमासी हित देशनारे। १।

आतम गुणघाती सभीरे वारी, बहुसावद्य-
बहुसावद्य व्यापार। करना ही नहीं चाहियेरे।
करना ही नहीं चाहियेरे वारी, जीव दया दील-
जीव दया दील धार। चौमासी हित देशनारे। २।

फागुन आदिक मास मे रे वारी, तिल धान्यादिक-
तिल धान्यादिक सार। संग्रहना नहीं चाहिये रे।
संग्रहना नहीं चाहिये रे वारी। जीवोत्पत्ति-
जीवोत्पत्ति विचार। चौमासी हित देशनारे। ३।

अभक्ष्य बावीसों तथा रे वारी।। अनन्त काय
अनन्त काय बत्तीस। खाना कभी नहीं चाहियेरे।
खाना कभी नहीं चाहियेरे वारी। मानो विसवा-
मानो विसवा बीस। चौमासी हित देशनारे। ४।

अन जाने फल को सदा रे वारी। पत्र शाक विन-
पत्र शाक विन शोध। विगड़े आटा घी विपे रे।
बिगड़े आटा घी विपेरे वारी। माँस दोप अवि-
माँस दोष अविरोध। चौमासी हित देशनारे। ५।
इच्छारोधन भावसे रे वारी, बहुविध तप वि-
बहुविध तप विस्तार। भवदवताप निवारणोरे,
भवदवताप निवारणोरे वारी। शक्ति सहित चित-
शक्ति सहित चितधार। चौमासी हित देशनारे।६।
श्रीहरि पूज्य कृपा थकीरे वारी, समकित निर्मल-
समकित निर्मल सार। दिव्य कवीन्द्र लहें वहीरे।
दिव्य कवीन्द्र लहें वहीरे वारी। अक्षय सुख भं-
अक्षय सुख भण्डार। चौमासी हित देशनारे। ७।

---

## सामायिक गहूंली। ३३।

। अय दिल प्रभु की याद में गाफिल ना हो जरा। इस तर्ज में।

सामायिक धारी श्रावक साधु तुल्य हो रहें। टेर।
हैं निन्दक वन्दक एक से और मान तथा अपमान।
तस थावर प्राणी मात्रमें समभाव जो रहें। सामायिक०।१।

ससार जहेरी वृक्षके अकुर जो दो है।
उन राग द्वेषको तोडके ज्ञानादिक लाभ लहे। सामायिक०।२।
सामायिक समयिक आदि है सामायिक आठ प्रकार।
उनको धारे वे जीव अपने दु ख को दहें। सामायिक०।३।
भाव अहिंसक सत्यवाणी पाप रहित आचार।
थोड़े अक्षरमें कर्म नाशक बात को वहे सामायिक० ४।
तीन पदों में व्याप्त ऐसी द्वादशांगी है।
सुनकर अनुशीलन सवथा अजरामर भाव गहे। सामायिक०५।
जो वस्तु मात्र को जानके, हेयोंका त्याग करे।
सुव्रत शासन में परीषहों को समसे सहें। सामायिक०।६।
हरि पूज्य प्रभु आदेश से सामायिक नित्य करे।
वस दिव्य कवीन्द्र यशोगाथा उनकीहो सत्य कहे। सामायिक०।७।

---

## । चौमासी व्याख्यान गहूंली । ३४ ।

। राग आशावरी सिद्ध चक्र पद वन्दो ।

चौंमासी चित धार रे भविका, धर्म विशेष विचार । टेर ।

षट् आवश्यक औषध अनुपम, उभय काल लो धार।
जिनवर वर धनवन्तरी भाषित,भव गद टालन हार।रे भवि०१
अपुनर् बंधकयोगसे कीना; आवश्यक विस्तार।
बहुत पाप रजको हरता है, दे सुख अपरम्पार। रे भवि०।२।
तज आहार शरीर की सेवा, गृह व्यापार कुशील।
पर्वदिवस में पौषध करके, मोह भूत दो खील। रे भवि०।३।
द्रव्य भाव शुचि प्रति दिन करना, जिन पद पूजा सार।
आतम पूज्यपणो तब प्रकटे, पूजक को निर्धार। रे भवि०।४।
इन्द्रिय मनका संयम करके, तज दो विषय विकार।
ब्रह्मचर्य आदर्श वही है, अक्षय गुण आधार। रे भवि०।५।
अभयदान सुपात्र तथैव च, मुक्ति विधायक मूल।
अनुकंपादिक दान जगतमें, नरसुर सुख अनुकूल। रे भवि०।६।
इच्छारोधन तप को धारो, बाह्य अभ्यन्तर भाव।
कर्म निकाचितभी जरी जावे,लब्धि सिद्धि गुण दाव। रे भवि०७
निन्दा दुर्गति की महतारी, कर निज दिल से दूर।
निज दुष्कृत की निन्दा करना, प्रकटे आतम नूर। रे भवि०।८
श्रीहरि पूज्य जिनेश्वर शासन, दुर्लभ पाया आज।
दिव्य कवीन्द्र सुकीर्तितसेवो, पावो अविचल राज। रे भवि।९।

# चौमासो व्याख्यान गहूंली । ३५ ।

। राग गुजराती रासडा पद्धति ।

चालो भाव धरीने जइये आबू भेटवारे० इस तर्ज में ।
सखियाँ भावें सद् गुरु बोध हृदय में धारनारे ।
पाया अनुपम अवसर चौमासे का आज ।
सर्व धर्म विशेष प्रकारे भविक समाज ।
अपनी अपनी करते कृत दुष्कृत आलोचनारे । टेर ।
(साखी) श्रावक को संसारमें, लगते हैं अतिचार ।
आचारों को सेवते, ग्रन चौबीस प्रकार ।
मिथ्या दुष्कृत उनका देते योग सुधारनारे । सखि० १।
(साखी) समकित पूर्वक हैं कहे, श्रावक के व्रत बार ।
अप्रमाद परिणाम से, तज करके अतिचार ।
आराधन से क्रम से सुर शिव सुख विस्तारनारे । सखि० २ ।
(साखी) आतम गुण शोधक सदा, पुष्ट निमित्त प्रमान ।
शुद्ध देव गुरु धर्म की, सेवा करो सुजान ।
सदा सेवा दवी है अनुपम, स्वीकारनारे । सखि० ३ ।
(साखी) वीतराग के मार्ग में, नहीं राग अरु द्वेष ।

तातें उपशम भाव में, वर्तन करो हमेश ॥
है यह पावन जैन धरम का मर्म विचारनारे । सखि० ४।
(साखी) श्रीहरिपूज्य जिनेश के, सुन आदेश विधान ।
विधिपूर्वक पालन करो, पावो पद कल्यान ।
तातें दिव्य कवीन्द्र करें कीरति निर्धारना रे । सखि० ५।

---

## अष्टाह्निका व्याख्यान गहूंली । ३७ ।

। हो जिनराज म्हारी नैया पार लगावो महाराज इस राग में ।

है धन भाग सेवो पर्व पजूसन आये सुखकार । टेर ।

(साखी) अष्ट करम वारक सही, परम धरम गुणधाम ,
अक्षय सुख दातार हैं, भव्य जीव विसराम ॥
हो सुर राज जावे द्वीप नंदीश्वर भक्ति चित्तधार । है धन०१।
(साखी) शाश्वत जिन मन्दिर वहाँ बावनगिरि पर सार ।
प्रति मंदिर जिन बिंब है शत चउवीस उदार ।
हो आठ दिवस करते उत्सव जिन पूजा हितकार । हैधन०२।
(साखी) ऐसे ही इस पर्व में, श्रावक तज परमाद ।
उत्सव पूर्वक आठ दिन, धर्म करो आबाद ॥

हो गुरुराज करते धर्मबोध सुन पालो निजाचार । है धन०।३।

(साखी) सामायिक जिन पूजना, करते तपों विधान ।

आश्रव और कपाय को, रोको दुश्मन मान ।

हो नित देना दान अभय बहुभय मय जीवों को अपार ।है ध० ४।

(साखी) श्रीहरिसागर सद्गुरु, दें दृष्टान्त रसाल ।

उपदेश करते रहो, वरते मङ्गल वार ॥

हो निर्भय बोले दिव्य कवीन्द्र, जयकार । है धन० ।५।

---

## अष्टाहिका व्याख्यान गहूंली । २७ ।

कुण जाणे मारामाके मनकी, एतो मन की तनकी लगन की जो

। कुण जाणे मारामाके मन की इस राग मे ।

सखी पर्व पजूसन सेवो, एतो सेव्यॉ पावत मेवोरे ।सखी०टेर।

आश्रव कारण सब त्यागो, वन मोह निंद से जागोरे । सखी०

कह मिष्ट वचन वा धनदे, आरभ तजाओ मनदेरे ।सखी०।१।

जेलों से बंदि छुडाना, जीवों को अमारि पलानारे । सखी०।

मत भेदि छेदि कहां वाणी, कहो वाणी हितगुणखाणीरे ।स०।
परधन पत्थर सम मानो, विप रूप विषय सब जानोरे । सखी०।
तृष्णा अति दूर निवारो, संतोष सदा चित धारोरे । सखी० ३।
प्रीति को क्रोध हटावे, सुविनय को मान घटावेरे । सखी०।
मैत्री को माया मारे, सब गुण को लोभ संहाररे । सखी०।४।
समता संयम सुख धारो, दुर्ध्यान हृदय से टारो रे । सखी०।
लख खंडी कनक नितदानी, ना इक सामायिक सानीरे ।सखी०
आतमगुण पुष्टि विधायि, करो पौषध पुण्य कमाई रे ।सखी०
पौषध सामर्थ्य विहीना, द्रव्य पूजा करो प्रवीणारे । सखी०।६।
त्रिक शुद्धि तीन अवस्था, जानो पूजा की व्यवस्थारे । सखी०
जिन दर्शन दुरित विनाशे, वन्दन मनवाँछित वासेरे ।सखी० ६।
जिन पूजन श्रीसब पूरे, जिन सुरतरु चिन्ता चूरेरे । सखी०।
जिन पडिमाजिनसमजाणो,उपकार विशेष प्रमाणोरे ।सखी० ८।
जिन पडिमा दर्शन सारा, बोधत है आर्द्र कुमारारे ।सखी०।
पडिमा-श्रुत पंचम आरे,भविजन के काज सुधारेरे । सखी० ९।
सुखसागर श्रीभगवाना, गणनायक गुरु गुणवानारे । सखी०
हरिपूज्य नमो हितकारी,कीरति सुकवीन्द्र उचारीरे ।सखी० १०

# अष्टाह्निका व्याख्यान गहूंली । ३८ ।

नर देख तू निश्चे जोइ जगमें नहीं तेरा कोई इस राग में ।

भवि पुण्योदय फल पावे, महापर्व पजूसन ध्यावें । टेर ।
वल धर्म विषय विस्तारो, परमाद हृदयसे टारो ।
समकित सुव्रत गुण धारो, भव भवके दु ख शमावे । भवि० १।
कुल देश अनारजवासी, श्रीआर्द्रकुमार विलासी ।
सयम हित शक्ति विकासी, जिनप्रतिमाके परभावे ।भवि०।२।
भोगावलि कर्म खपावे, सयम में चित्त लगावे ।
रागादिक भाव गमावे, करुणारस रेल चलावें । भवि०।३।
निज अनुचरगण प्रतिबोधे, तापसहिंसा प्रतिशोधे ।
गोशालक मत प्रतिरोधे,प्रभु वीरशरण शिव जावे । भवि०।४।
जिनप्रतिमा दर्शन भावे, आतम गुण निर्मल दावे ।
परमातम भाव निपावे, निज आगम ग्रन्थ वतावे । भवि०।५।
प्राणान्त कष्ट आने पर भी तपो नियम अति दृढतर ।
छोड़ो नहीं निश्चल होकर, घन घाति कर्म हठावे । भवि०।६।
ज्यों दैवी परीक्षा होती, त्यों बढती है निज ज्योति ।
शिव रमणी सम्मुख होती, है जगमें कीरति छावे । भवि०।७।
श्रीसूर्ययशा भूपाला, निज नियम अवहित पाला ।
सुरगावे गुण मणि माला, दृष्टांतगुरु दिखलावे । भवि०।८।

श्रीहरिसागर गुरुराया, उपदेशें बोध सवाया ।
है दिव्य कवीन्द्रने गाया, धारे गतिचार मिटावे । भवि०।९।

---

## दीवाली व्याख्यान प्रारंभ गहूंली । ३९ ।

केशरिया थांसूं प्रीति लगीरे साचा भावसूं इस राग में ।

धन आज सुनेंगे पर्व दीवाली अधिकार को । टेर ।
उज्जयिनीपति संप्रति पूछे, आर्य सुहस्ती स्वामी ।
स्वामी जानें आप मुझे क्या, गुरु कहें तूं नामीरे । धन० १।
विशेष पूछे श्रुत उपयोगे, कहें गुरु तव जाना ।
मोदक हितमुनिवेश धार मर, हुआ तूं नृप गुणवानारे धन०।२।
वंदन कर संप्रति तव बोले, गुरु प्रताप है भारी ।
मुझ गरीब को राज दिया यह, जाउं तुम बलिहारी रे । धन०।३।
राज को लीजें उऋण कीजें राजा विनति उचारे ।
तन मूर्छा भी नाहै क्या लें, गुरुयों कह कर वारेरे । धन० ४।
पुण्य मिली सम्पत्ति है यह, तातें पुण्य वढावो ।
धर्म करो नित पर्वदिनों में, आतमशक्ति जगावोरे । धन०५।
सम्प्रति पूछे लौकिक लोको -त्तर वर पर्व दिवाली ।
प्रकटा कबसे पूज्य सुनावो, सुखकर महिमाशालीरे धन०६।

अमृत वाणी गुरु उपदेशें, वीर चरित विस्तारी।
च्यवन गर्भहरण जन्मादिक, छह कल्याणक भारीरे। धन०।७।
मोक्ष गमन कल्याणक समये, प्रकटा पर्व दीवाली।
इसही का अधिकार सुनो अरु, अवधारो इकनारी रे। धन०८।
श्रीहरि पूज्य गुरु गण नायक, चरण शरण चित धारी।
भविजन पावें अनुपम कीरति, दिव्य कवीन्द्र उचारीरे। धन०।९।

---

## दीवाली व्याख्यान पुण्यपाल स्वप्नफल गहूंली। १०।

भैखरे उतारो राजा भरथरी इन राग मे।

अन्त समय निज जान के, कर्म खपावन हेतु।
सोल पहर देवें देशना, वीर विभु जग केतु।
वीर वचन हित कर नमो। टेर।
पुण्यपाल राजा वहाँ, वन्दन विधि निरधार।
आठ भयङ्कर स्वप्न का, भावि फल पूछे सार। वीर० १।
जीरणशाल में, गज रहते आसक्त।
सुन्दरशाला थकी, रहते पूर्ण विरक्त। वीर० २।
पंचम आरे प्राणिया, गृहस्थाश्रमधारी।
विषय धरमें रत रहें, दीक्षा ले न अनारी। वीर० ३।

बन्दर देखा चपलता, करता हुआ अपार ।
होंगे ज्ञानादर विना, साधु सिथिलाचार । वीर० ४।
क्षीर वृक्ष कण्टक घिरा देखा स्वप्न मझार ।
गुणरागी श्रावक घिरे, कण्टक लिंगी विचार । वीर० ५।
काग कुचेष्टा कर रहा, उसका फल मुनि मानी ।
शुद्ध स्वगण तज कुगणमें, जावेंगे हित जानी । वीर० ६।
सिंह मरा पर भय करे, ऐसे जिनमत होगा ।
कमल उकरडी पर उगा, धर्म नीच कुल योगा । वीर०७।
बीज बोये ऊपर खेत में, देंगे कुपात्र में दान ।
कनक कलश मलसे भरा, सुव्रत पूजा न मान । वीर०८।
हरि पूज्य प्रभु से सुना, दुखमय भावी काल ।
पंचमहाव्रत धारी हो, शिव जावें पुण्यपाल । वीर०९।
धन्य दिवस धन्य वे घडी, परतिख प्रभु उपदेश ।
दिव्य कवीन्द्र सुनकर भवी, त्यागें राग रु द्वेष । वीर १०।

# दीवाली व्याख्यान चन्द्रगुप्त स्वप्नफल गहूंली। ४१।

। सलूणा की तर्ज।

युगप्रधान श्रुतकेवलीरे, भद्रवाहू गण धार सलूणा।
पाटलीपुर समोसरेरे, वहु साधु परिवार सलूणा। १।
चन्द्रगुप्त राजा वहाँ रे, श्रावक धर्म सुजाण सलूणा।
कोणिक नृप सम श्रीगुरुरे, वन्देकर वहुमान सलूणा। २।
दृष्ट चतुर्दश स्वप्न थेरे, पौषध पिछलीरात सलूणा।
इनके फल पूछे कहें रे, गुरु निर्मल अवदात सलूणा। ३।
सुर तरु शाखा टूटतेरे, दीक्षा नहीं ले भूप सलूणा।
सूर्य अकालमें आथमारे, केवल ज्ञान विलूप सलूणा। ४।
चन्द्रलखा शत छिद्रसेरे, धर्म में पंथ अनेक सलूणा।
भूतों को देखा नाचतेरे, कुमति उच्छृङ्खल ठेक सलूणा। ५।
काला सॉप वारह फणारे, वारह वर्ष दुकाल सलूणा।
देव विमान आकर गिरारे, नहीं जघादिक चाल सलूणा। ६।
उकरीली भूमि पद्मसेरे, धर्म वणिक कुल धार सलूणा।
खजुआ चमका विश्वमेंरे, मिथ्यामत सतकार सलूणा। ७।
सूखे सरसे धर्म की रे, कल्याणक थल हाण सलूणा।
कनक थाल कुत्ता भखेरे, लक्ष्मी नीच प्रधान सलूणा। ८।

बन्दर हाथीपे चढारे, दुर्जन नित्य विशोक । सलूणा ।
सागर मर्यादा तजेरे, नीति राजा लोक । सलूणा । ९ ।
जंगी रथ वछड़े जुतें रे, संयम लेवें बाल सलूणा ।
ज्योति हीन सुरत्नसेरे, साधु करें कुचाल । सलूणा । १० ।
नृप बालक बेलों चढारे, क्षत्रिय कुमत सुलीन । सलूणा ।
गज बालक लड़ते लखेरे, त्यों मुनि प्रेम विहीन ।सलूणा ।११
गुरु मुख से यों जानकेरे, भावि भयङ्कर रूप । सलूणा ।
अनशनकर स्वर्ग गयारे, चन्द्रगुप्त सुभूप । सलूणा । १२ ।
श्रीहरि पूज्य जिनेश के रे, शासन का विस्तार । सलूणा ।
उदय समय होगा सहीरे, दिव्य कवीन्द्र बिचार । सलूणा ।१३

---

## दीवाली व्याख्यान भाविकाल स्वरूप

## गहूंली ।४२।

। गुजराती रासडा पद्धति ।

दुखमय पंचम काल कराल सरूप विचार कारे ।
पूछें प्रश्न प्रभुसे सविनय गौतम स्वाम ।
भाषें अविसंवादी वीर प्रभु गुणधाम ।
सुनकर पालन करना सुख कर धर्माचारकारे । टेर ।

(साखी) तीन वर्ष महिने अधिक, उपर साढा आठ।
मम निवर्णानंतरे, होगा पचम ठाठ।
वह भी होगा निश्चय वरष इक्कीस हजार कारे। दु० १।
(साखी) होंगे पचम कालमें, मानव दुखिये दीन।
भूमि रस कससे रहित, धन सपत्ति हीन।
होगा नाश सही सब सार वस्तु विस्तार कारे। दु० २।
(साखी) उदय समय के योगसे, युगपरधान महान।
जनमेंगे उनसे यहाँ, होंगे पुण्य विधान।
ऊडेगा फिर भडा जैन धरम परचार का रे। दु० ३।
(साखी) अन्ते होगा सर्वथा, जैन धर्म विच्छेद।
छट्ठा आरा भी लगे, दुखम दुखम बहुखेद।
उसका होगा वह परिमाण, जो पंचम आर कारे। दु०४।
(साखी) फिर होगी उत्सर्पिणी, छह आरों की एक।
उत्तरोत्तर होंगे सही, उत्तम भाव अनेक।
वैसे चलता है यह काल चक्र सँसार कारे। दु० ५।
(साखी) प्रवचन काल सरूपका, यों करके प्रभु वीर।
देव शर्म के वोध हित, गौतम को गुणवीर।
भावीवश आदेश करें अन्यत्र विहारकारे। दु० ६।
(साखी) इन्द्रासन कम्पा तभी, मुक्ति समय को जान।

आकर वंदे इन्द्र भी, भावें श्रीभगवान् ॥

गद गद कंठे बोले दुखसे वचन विचारकारे । दु० ७ ।

(साखी) भस्मकग्रह से योग है, हस्तोत्तर का आज ।

घडि आयुष की वृद्धिकर, निष्फल करदो ताज ।

भापें वीर विषय यह जानो नहिं अधिकार कारे । दु० ८।

(साखी) भस्मकग्रह जब ऊतरे, उदय धर्म का जान ।

होगा भारतवर्ष में, धीरज हरि मन ठान ।

गावेगा तब गीत कवीन्द्र सुमंगला चार कारे । दु० ९ ।

---

## दीवाली व्याख्यान गौतम विलाप गहूंली ।४३।

पँथीडा सन्देशो केजे मारा वीरने इस तर्ज में ।

वीतराग जिन पारंगत प्रभु वीर जी,
पावापुरमें मुक्ति सिधाये नाथ जो ।
अपुनर्भव अजरामर पद्वी को लहें,
हुआ भरतमें चउविध संघ अनाथ जो ।१।

कल्याणक उत्सव हित आते देवके,
कोलाहल सुन जाना जिन निर्वाणजो ।
वज्राहत मूर्छित गौतम स्वामी हुए,

करते शोक विलाप अनेक विधान जो ।२।
अन्त समय क्यों छोड चले हेनाथजी,
जानकार हो तोड़ा जग व्यवहार जो ।
गौतम गौतम कौन कहेगा अब मुझे
कौन हरेगा शसय मम दुर्वार जो ।३।
किसको जाकर अब मैं पूछूंगा प्रभो ! ।
छाया आज यहाँ पर घोर अंधारजो ।
अन्त समयमें दूर किया क्या जानके,
जाना क्या मांगेगा केवल सार जो ! ।४।
अथवा माना होगा पीछे बाल ज्यों,
आवेगा यह गौतम मेरे साथ जो ।
अशरणशरण विरुद धारक स्वामीकहो
क्या सूझी जो दूर किया हे नाथ जो ।५।
देते तो क्या खोट लगे थी आपके
आता तो क्या शिव हो जाता तग जो ।
प्रवल विरह दावानल तनमनमें लगा
जला रहा है काम हुआ बेढग जो ।६।
हा हा ! भूला वीतराग वे वीर थे,
रागी होकर भूला मैं निज भान जो ।
मेरा तेरा मोह मंत्र ससार में,

अंध बना देता है दुःख अमान जो ।७।
मेरा तेरा भाव जगत जंजाल को,
छोड चढे गुण ठाणे गौतम सामजो ।
घाती कर्म हठाकर केवल ज्ञानसे
देखें परतिख लोकालोक तमाम जो ।८।
दीवाली दिन वीर प्रभु निर्वाण औं,
गौतम स्वामी पाये केवल ज्ञान जो ।
चउविध संघखुलीन हुआ सुखसिंधुमें,
हरि कवीन्द्र जय बोलें एकीतान जो ।९।

---

## ज्ञान पंचमी व्याख्यान गहूंली । ४४ ।

। राग—धनासिरि ।

ज्ञान सभी में सार, सुनोरी सखी ? ज्ञान सभी में सार ।टेर।
ज्ञानाराधन शिव सुखसाधन, पंचमी तिथि अवधार । सुनो०।
पठन-पाठन-श्रवण-मननतें, करना ज्ञान प्रचार । सुनो०१।
ज्ञान महागुण प्रकटे पावें, मन वाँछित विस्तार । सुनो०।
मन-वच-काया ज्ञान विराधक, पावें दुःख अपार । सुनो०२।
मन से शून्य बने नहीं पावे, वस्तु विवेक लगार । सुनो०।

मुखमें रोगी मूंगा होवे, काया कोढ विकार । सुनो० ३।
करें करावें ज्ञान विराधना, मूरख जो नर नार । सुनो०।
पुत्र कलत्र कुटुम्ब सह नाशे, परभव धन भंडार । सुनो०।४।
आधि व्याधि और उपाधि, होवे अनेक प्रकार । सुनो०।
तातें ज्ञान विराधन वृत्ति, टेना दूर निवार । सुनो०।५।
ज्ञानी ज्ञानाराधक जनकी, भक्ति करो निर्धार । सुनो०
ज्ञानावरणी कर्म विनाशे, रहे नहीं अंधकार । सुनो ।६।
गुण मंजरी-वरदत्त चरित को, लेना खूब विचार । सुनो०।
विराधक-आराधक भावे, दुखिये सुखिये धार । सुनो०७।
श्रीहरि पूज्य कथित विधियोगे ज्ञानाराधनकार । सुनो० ।
दिव्य कवीन्द्र सुकीर्तित होकर, पावे भवजल पार । सुनो०८।

---

## कार्तिक पूर्णिमा व्याख्यान गहूंली । ४५ ।

चन्दा प्रभु जी से ध्यानरे मोरी लागी० इस तर्ज में ।

कार्तिक पूनम दिन जयकारी, महिमा अपरपाररे ।
सखी चित्त अवधारो, चित्त अवधारो, कारज सारो
सेवो विमल गिरि साररे । सखी चित्त अवधारो ।टेर।
आदिनाथ प्रभु पोतररे, द्राविड वारिखील्लरे । सखी० ।
दश कोडि मुनि सगपरे, शोषे कर्म चिखिल्लरे । सखी०।१।

द्रव्य क्षेत्र अरु काल भाव ये, पाकरके अनुकूलरे । सखी०
तीरथ राजा सेवो भावे, बालो कर्म समूल रे । सखी०।२।
शक्ति अभावे तीरथ संमुख, वन्दन भक्ति विशेषरे ।सखी०।
द्राविड-वारिखिल्लके जैसे, तोडो राग रुद्र परे । सखी०३।
सुव्रतधारी हो ब्रह्मचारी, रथयात्रादि विधानरे । सखी० ।
समकित निर्मल कारण ठानो,निज निज शक्ति प्रमानरेसखी०४
शत्रुंजय गिरि जो भवि भेटे, शत्रुंजय होजाय रे । सखी०।
नहिं तो गर्भावासी है वह, श्रीजिन आगम गायरे ।सखी०५।
अष्टोत्तरशत नाम विराजी, विमलाचल गिरिराजरे। सखी०।
साधु कर्म खपाकर पाये, यहाँपर वर शिवराजरे । सखी०६।
काती पूनम पर्व आराधो, तीरथ भक्ति सुधाररे । सखी० ।
सद्गुरु बोध सुधारस पीके, सफल करो अवताररे ।सखी०७।
श्रीहरिपूज्य प्रभु आदीश्वर, जाप जपो तिहूं कालरे । सखी०।
दिव्य कवीन्द्र सुकीर्तितपहेनो,नित्य विजय वरमालरे ।सखी०८

# मौन एकादशी पर्व व्याख्यान गहूंली ।८६।

सीता माता की गोदी मे हनुमत डारी मूंदडो ।

इस तर्ज मे ।

भवियों करके योग निरोध, विरोध मिटावनारे । टेर ।
सेवा मौन एकादशी पर्व, चित में होकर आप अगर्व ।
मकटे आतम सिद्धि सर्व, परम सुख पावनारे । भवि० १।
पूछें सविनय कृष्ण नरेश, वन्दन करके नेमजिनेश ।
सबमें दिन है कौन विशेष, जिसे आराधनारे । भवि० २।
भापे जिनवर जगदाधार, मिगसिर सुदि एकादशी सार ।
जिसकी महिमा का नहीं पार, मुरारि धारनारे । भवि०३।
उस दिन अरजिन दीक्षा जान, मकटा नामिजिन केवलज्ञान ।
मल्ली जनम-सुदीक्षा ज्ञान, कल्याणक भावनारे । भवि ४।
पॉच भरत-ऐरवतमें मान, ऐसे पच कल्याणक ठाण ।
गिनते होत पचास ममाण, नियम निर्धारनारे । भवि०५।
कालत्रय से गिनते खास, होवे सौ ऊपर पन्चास ।
लखते काल अनन्त विलास, अनन्त ज गावनारे । भवि०।६।
यह दिन कल्याणक भण्डार, आराधो पावो भव पार ।
"सुव्रत शेठ" चरित सुनसार, करो पर भावनारे । भवि०।७।

वाणी संयम मौन सुधार, उपवासी होकर निर्धार।
जिनगुण माला अङ्गीकार, करम कट जावनारे। भवि०।८।
यों सुन नेमीश्वर उपदेश आराधें श्रीकृष्ण नरेश।
आगे होंगे जो तीर्थेश, तथा तुम ध्यावनारे। भवि०।९।
श्रीहरिपूज्य परम गुरु बोध, सुनकर करना वचन निरोध।
दिव्य कवीन्द्र सुकीरति धोध, करें विस्तारनारे। भवि०।१०।

---

## पौषदशमी पर्व व्याख्यान, गहूंली।८७।

राग वनझारा--जगमें नहीं तेरा कोई नर देख तू०
इस तर्ज में।

नमो वीर जिनेश्वर राया, जिनने सत धर्म बताया। टेर।
प्रभु चम्पापुर में आवें, सुर समवसरण विरचावें।
तब बारह परीषद भावे, प्रभु बोध सुनें सुखदाया। नमो०१।
चतुरङ्गी सेना संगे, उत्सवपूर्वक बहु रङ्गे।
कोणिक नृप भक्ति उमंगे, जिन चरणे सीस नमाया। नमो०२
जग जीव दया दिल धारो, विषयों से इन्द्रिय वारो।
शुभ सत्य सदैव उचारो, यों धर्म रहस्य सुनाया। नमो०३।
पूछें तब गौतम स्वामी, चउनाणी जग हितकामी।
वदी पोष दशमका नामी, माहात्म्य कहो जिनराया। नमो०४।

जिन पार्श्व जनम दिन जानो, कल्याणकमय परमानो ।
वर धर्म क्रिया तव ठानो, यों वीर प्रभु फरमाया । नमो०५।
आराधन कर शिव जावे, 'सूरदत्त' यथा जग गावे ।
आराधो त्यों भवि भावे, जो सुख चाहो मनभाया ।नमो०६।
वदी पौष दशम आराधे, हरिपूज्य परम पद साधे ।
प्रकटित गुण सिंधु अगाधे, सुकवीन्द्र भी पार न पाया । नमो०७।

---

## मेरु त्रयोदशी व्याख्यान गहूंली । ४८ ।

। विमला चल वासी म्हारा व्हाला सेवक ने विसारो नहीं-
रे विसारो नहीं । इस तर्ज में।

सुखदायक श्री जिन वाणी सुजन चित धारो सहीरे
विसारो नहीं । टेर ।

गौतम गण धर आदिक परिषद को उपदेशे वीर ।
मेरु तेरसको आराधो महिमा गम्भीर ।
सुजन चित धारो सही रे विसारो नहीं । १ ।
माघवदी तेरस दिन उत्तम, आदीश्वर अरिहन्त ।
भवधारी भव कर्म विनाशी होगये शिव वधू कन्त ।
सुजन चित धारो सही रे विसारो नहीं० । २ ।

# होली निषेधोपदेश गहूंली । ४९ ।

। जय वोलो रे पास जिनेशर की परमेशर की जय वोलो ।
इस तर्ज में-राग होली ।

मत खेलो रे होली विचार करो, मत खेलो । टेर ।
कुल-जाति-लज्जा-मर्यादा, होली में स्वाहा न करो । मत० ।
गाली गाना नीच जनों का, है लक्षण यह क्यों विसरो ।मत०१।
मैला मूत्र जलादिक छांटो, भगी से क्यों भेद धरो । मत० ।
माता-वहिन-वेटियाँ वैठी, उनका तो कुछ ख्याल करो ।मत०२।
निज संततिको दुष्कर्मों की, शिक्षा देते क्यों न डरो । मत० ।
गर्धोंपर चढते भी शोचो, किस कुलका व्यवहार करो ।मत०३।
पीकर भङ्ग कहो क्यों अपनी, मर्यादाका भंग करो । मत० ।
रंग उडाकर निज का ही क्यों, रंग जगत से लोप करो ।मत०४।
बन कर आर्य अनार्य सरीखे, कामों को कर क्यों विगरो। मत०।
होली के दुष्कर्मों के भी, प्रायश्चित्त सुनो सुधरो । मत० ५ ।
पाप सरूपी है द्रव्य होली, कर क्यों दुर्गति जाय परो ।मत०।
होली खेलन को जो चाहो, तो कर्मों की होली करो ।मत०६।
कर्मों की होली जो होली, कभी न जनमो नाही मरो ।मत०।
सुख सागर भगवान जगतमें, श्रीहरि पूज्य हुए विचरो। मत०७।
होली का व्याख्यान सुनो फिर,मनमें चिंतन खूब करो ।मत०।
दिव्य कवीन्द्रोंसे फिर अपनी, यश कीरति विस्तार करो ।मत०८।

---

## चैत्री पूर्णिमा व्याख्यान गहूंली । ५० ।

जात्रा नवाणु करिये विमलगिरि० इस तर्ज में ।

चैत्री पुनम चित्त धारो रे भविका, चैत्री पुनम चित्तधारो।
गुरु उपदेश विचारो रे भविका, चैत्री पुनम चित्त धारो। टेर।
चैत्री पुनम दिन आदीश्वर के, गणधर पुण्डरीक स्वामी ।
पाँच कोडि मुनिसंग विमलगिरि, होगये शिवगति गामीरे ।भवि१।
पुण्डरीकगिरि नाम प्रसिद्धो, पाप गजे पुण्डरीक ।
होकर के उपवासी सेवो, चैत्री पुनम दिन ठीक रे ।भवि० २।
पुण्डरीक गणधर-गिरि ध्यावो, आदीश्वर अरिहन्त ।
द्रव्य-भाव पूजा-देव वन्दन, करो करमदल अन्त रे ।भवि० ३।
सिद्धाचल यदि जा नहीं सकते, निजघर नगर विशेष ।
गिरि संमुख पट बंधन करके, पर्व आराधो अशेष रे ।भवि०४।
रोग-शोक-दौभाग्य-वियोगा, भूत-प्रेत हट जावे ।
पर्वाराधन करते भविजन, चउगति छेदक भावे रे । भवि० ५।
दुर्भागी कन्या के चरित से, श्री गुरुवर समजावे ।
शुद्धालम्बन योगे प्राणी अजरामर पद पावे रे। भवि० ६।
सुख सागर भगवान परमगुरु, श्रीहरि पूज्य प्रभावी ।
शिवपुर द्वारको खोले ऐसी, देत कवीन्द्र सुचावी रे । भवि० ७।

## अक्षयतृतीया व्याख्यान गहूंली। ५१।

केशरिया थांसु प्रीत लगी रे सच्चा भाव सूं। इस तर्ज में।

मत भूलो भवियाँ! कुटिल गति है आठों कर्म की।
कर नाश उन्हीं का, सिद्धि लहो रे आतम धर्म की। टेर।

बार महर तक पूरव भव में, आदीश्वर जिन जीव।
छींकी बैलोंके मुख बाँधी, दी अन्तराय अतीवरे। मत० १।
आदीश्वर भव दीक्षानतर, कर्मोदय फल भावे।
बारमासतक शुद्ध गोचरी, अंशमात्र नहीं पावेरे। मत० २।
विचरत प्रभु हथणापुर आये, वह श्रेयाँस कुमारा।
निशिमें स्वप्न लखे दिनमें फिर, प्रभु मुनिवेश विचारा रे। मत० ३।
जाती समरण प्रकटा जाना, गोचरी विधि विस्तारा।
मणि कचन-कन्याके दानी, लख लोकोंको वारा रे। मत० ४।
सब लोकों को समझा कर के, ईक्षु रस विहरावे रे।
शुभ दानविधि फिर प्रकटावे, पचदिव्य सुर लावेरे। मत० ५।
'वर्द्धमान श्रेयांस भाव अरु, पात्र जिनेश्वर जानो।
शुद्ध मान ईक्षुरस योगे, अक्षय भाव वखानो रे। मत० ६।
अक्षय तीज हुई उस दिन से, अक्षय पद गुण धारी।
कर्मविनाश हुआ सब जिनको प्रकटा गुण अविकारीरे। मत० ७।

कर्मोदय को तोड़ा प्रभु ने, धीरवीर हो कर के।
वैसे ही सब कर्म विनाशो, निज प्रमादको तजके रे। मत० ८।

श्रीहरि पूज्य परम गुरु शासन, वासित चित्त बनाओ।
दिव्य कवीन्द्रोंसे फिर अपनी, कीरति खूब गवाओरे। मत० ९।

---

## श्री कल्पसूत्र महिमा गहूंली। ५२।

तर्ज-जिल्ला की।

कल्पसूत्र वर कल्प तरु आराधो रे, शिव साधो नर नार।
मन वाँछित फल पावो दुःख मिटावो रे, सुजाण। १।

आतम भूमि शुद्ध करो भवि प्राणीरे, गुरुवाणी सुन सार।
कल्प सूत्र वर कल्प बीजको बोवो रे, सुजाण। २।

पुण्य अंकूर सनूर सफलता लावेरे, बहुदावे हितकार।
दूर प्रमाद-विषाद-विवाद मिटावो रे, सुजाण ॥ ३ ॥

काल लबधि अनुकूल हरे भवशूल रे, करे दूर विकार।
गत दूषण पर्यूषण भावे ध्यावो रे, सुजाण ॥ ४ ॥

पूजा-परभावन उत्सव विधि भारी रे, जयकारी मनुहार।
सुव्रत-संयम रत हो पाप नशावो रे, सुजाण ॥ ५ ॥

जिन दर्शन-गुरु वदन पाप निकन्दे रे, आनद विहार।
निज दर्शन गुण निर्मल खूब बनावो, रे सुजाण ॥ ६ ॥
श्रीहरि पूज्य परमगुरु बोध सुनावें रे, समभावे विचार।
दिव्य कवीन्द्र महोदय झटपट पावो रे, सुजाण ॥ ७ ॥

---

## श्री कल्प सूत्र प्रथम व्याख्यान गहूंली । ५३ ।

तर्ज-सखिया गावो रे कांइ गावो गुरु गुण माल सखियाँ०।

सखियाँ सुन लो रे, काँइ कल्प सूत्र अधिकार।
सखियाँ सुन लो रे। टेर।
जिन चरित्र थेरावली, काँइ सामाचारी सार। सखियाँ०।
श्रवण मनन-परिणत करो, कॉइ ये तीनों अधिकार।सखि०१।
श्री आदि जिन वीर के कॉइ शासनथित अणगार। सखि०।
आचेलक आदि वदें, कॉइ दश कल्पी आचार। सखियाँ०२।
ऋजुजड वक्रजडाशयी, कॉइ पण्डित भाव विबोध। सखि०।
प्रथम चरम अरु अन्यजिन, कॉइ साधुभेद अविरोध।सखि०३।
लौकिक लोकोत्तर सभी कांइ पर्व शिरोमणि जान। स०।
पर्यूषण संसार में, कॉइ उसमें पुण्य विधान। सखियाँ० ४।
प्रतिक्रमण सवत्सरी, काँइ लोच अठम तप धार। सखि०।
जिन वदन अरु खामणा, कॉइ साधु शुद्धाचार। सखि० ५।

द्रव्य-भाव पूजा करें , काँइ खमें खमावें आप । सखियाँ० ।
ज्ञान-संघ भक्ति करें , काँइ श्रावक छोडें पाप । सखि०६ ।
'नाग केतु' दृष्टाँत से, काँइ अठ्ठम तप अविकार । सखियाँ०।
परमेष्ठि ध्यानें सही,काँइ जिन जीवनी विस्तार । सखि ०७ ।
पच्छानु पूरवी सुनो, काँइ वीर चरित विस्तार । सखियाँ० ।
मोटे सत्तावीस भव, काँइ चउगति विविध प्रकार । सखिताँ० ८।
प्राणत नामक स्वर्ग में, काँइ पुष्पोत्तर सुविमान । सखियाँ०।
वहाँसे सुरभव भोग तज, काँइ च्यवते पुण्य निधान ।स० ९।
पूरव भव में गोत्रमद, काँइ कृतकर्मोदय पाय । सखिया० ।
देवानंदा ब्राह्मणी, काँइ कूख वसे तब आय । सखि० १०।
चौद सुपन कल्याण मय कांइ लखती है वह ताम ।सखि०।
हरि कविन्द्र करते तभी, काँइ सविनय भाव प्रणाम ।सखि०११।

## श्री कल्पसूत्र द्वितीय व्याख्यान गहूंली । ५४ ।

तर्ज-पणिहारी

अवधि ज्ञानविशेष से मारावाहालाजी
च्यवन कल्याणक जान वाहालाजी
सौधर्माधिपति स्तवे मारा वाहालाजी
नमो नमो भगवान वाहालाजी । १ ।

धर्म आदि कर हे प्रभो ? मारावाहाला जी
अन्तिम तीरथ नाथ वाहालाजी।
वन्दन करता हूं यहाँ मारा वाहालाजी
मोहे करो सनाथ वाहालाजी । २ ।
भाव सहित कर वंदना मारा वाहालाजी
सोचे हृदय मभार वाहलाजी ।
नीच कुल नावें सही मारा वाहालाजी
अरिहादिक अवतार वाहालाजी । ३ ।
काल अनते होत हैं मारा वाहालाजी
अचरिज विविध प्रकार वाहालाजी ।
कर्मोदय से वीर लें मारा वाहालाजी
नीच कुल अवतार वाहालाजी । ४ ।
ऐसे दश अचरिज हुए मारावाहालाजी
इस अवसर्पिणी मान वाहालाजी ।
सूत्रकार फरमा रहे मारा वाहालाजी
देखो चतुर सुजान वाहालाजी । ५ ।
नीच कुल की काय से मारावाहालाजी
पर जनमें ना कोय वाहालाजी ।
ताते परिवर्त्तन करूँ मारा वाहालाजी
तब समुचित यह होय वाहालाजी । ६ ।

हरिणगमेषी देव को मारा वाहालाजी
इन्द्र करे आदेश वाहालाजी।
देवा नँदा गर्भ का मारा वाहालाजी
त्रिशला कूख प्रवेश वाहालाजी ॥ ७ ॥
गर्भ परिवर्त्तन करे मारा वाहालाजी,
हरिणगमेषी देव वाहालाजी ।
श्री त्रिशला शिवकर लखे मारा वाहाला जी,
चौदह सुपन तदैव वाहाला जी ॥ ८ ॥
तब देवा नन्दा लखे मारा वाहाला जी.
पूरव कर्म प्रभाव वाहाला जी ।
हरती है मम स्वप्न को मारा वाहाला जी,
त्रिशला सहज सभाव वाहाला जी ॥ ९ ॥
गर्भहरण कल्याणके मारा वाहाला जी,
यह दूजा व्याख्यान वाहाला जी ।
हरि कवीन्द्र सुनकर भवी मारा वाहाला जी,
पावो पद कल्यान वाहाला जी ॥ १० ॥

## श्री कल्प सूत्र तृतीय व्याख्यान गहूंली । ५५ ।

तर्ज-सोना रुपा के मोगठे सैया खेलत बाजो० ।

सुख शय्या सोती हुई, सती त्रिशला माता ।
लख वर चौदह स्वप्न को, पावें सुख साता ॥ सुख० १ ॥

जग कर हंसी चाल से, पियु पास पधारीं ।
सविनय सुपनों की कथा, कहतीं विस्तारी ॥ जग० २ ॥

राना सिद्धारथ कहें, सुनो मान पियारी ।
मगन-शिव कल्याणमय, सुपने हैं भारी ॥ राजा० ३ ॥

भोग-पुत्र-सुराज्य सुख, शुभ लाभ मिलेगा ।
इम कुल कमल भी आजसे, उस सूत्र खिलेगा ॥भोग० ४॥

लक्षण-व्यंजन गुण भरा, सुकुमाल शरीरा ।
पुत्र रतन होगा सही, जग में बड वीरा ॥ लक्षण० ५ ॥

बाल भाव को छोडते, चक्री वह होगा ।
रानी देवी ! हे सुनो, शुभ स्वप्नसुयोगा ॥ बाल० ६ ॥

सुन त्रिशला हर्षित हुई, मृदु वचन उचारा ।
अर्थ समर्थ कहा प्रभो ! पियु माण आधारा ॥ सुन० ७ ॥

सुन्दर मन्दिर में बसे, धर्म ध्यान सुलीना ।
सुख से गर्भ रक्षा करे, सती धर्म प्रवीणा ॥ सुन्दर० ८ ॥

श्री हरिपूज्य हुई तदा, त्रिशला जगमाता ।
दिव्य कवीन्द्र कहें सदा, जय जय जिन माता ॥श्रीहरि० ९॥

---

## श्री कल्पसूत्र चतुर्थ व्याख्यान गहूंली । ५६

( *जन्म समय गीत* )

तर्ज—म्हांसूं मूंढे बोल० ।

श्री सिद्धारथ नृप आदेशे, सुपन शास्तरी आवे रे ।
जय विजयादिक सूचक शब्दें, खूब बधावें रे ॥
कि मंगल गावो रे ॥ टेर ॥

स्वप्न फलों को पूछे राजा, पंडित भाव बतावें रे ।
पुत्र चक्री तीर्थंकर होगा, पुण्य प्रभावें रे ॥
कि मंगल गावो रे ॥ १ ॥

सुन कर हर्षित राजा देवें, दान अनेक प्रकारे रे ।
पटराणी को पुनः सुना कर, दुःख विसारें रे ॥
कि मंगल गावो रे ॥ २ ॥

इन्द्रादेशी तिर्यक् जृंभक, धन-कंचन वर्षावें रे ।
गर्भ प्रभावे सिद्धारथ नृप, राज्य ऋद्धि बढ़ जावे रे ॥
कि मंगल गावो रे ॥ ३ ॥

वर्द्धमान भावों को लख कर, राजा राणी भावें रे ।
पुत्र हुए से 'वर्द्धमान' शुभ, नाम धरावें रे ॥
कि मगल गावो रे ॥ ४ ॥

मातृभक्ति अरु अनुकम्पावश, गर्भ रहे प्रभु शोचें ।
'गर्भ व्यथा को रोकूं' यों निज अग सकोचें रे ॥
कि मगल गावो रे ॥ ५ ॥

निश्चल गर्भ रहे तब माता, मोह वश हो रोवे रे ।
हरा मरा या गला गर्भ मम, चलन जरा ना होवे रे ॥
कि मगल गावो रे ॥ ६ ॥

यों माता के भाव जान कर, वहाँ अभिग्रह धारें रे ।
'मात पिता के जीते ना लू, दीक्षा' अग संचारें रे ॥
कि मगल गावो रे ॥ ७ ॥

होवें जो जो दिव्य दोहले, राजा वो वो पूरे रे ।
करें गर्भ रक्षा सुख पूर्वक, पाप को चूरे रे ॥
कि मगल गावो रे ॥ ८ ॥

साढा सात दिवस नौ महिने यों पूरे जब होवें रे ।
ऊचे स्थानक बैठे ग्रह शुभ—दृष्टि से जोवें रे ॥
कि मगल गावो रे ॥ ९ ॥

चैत्र सुदी तेरश दिन उत्तरा फाल्गुनी नक्षत्रे रे ।
हरि कवीन्द्र जिन जन्म लहें, सुख चौदह क्षेत्रे रे ॥
कि मंगल गावो रे ॥ १० ॥

---

## श्री महावीर जिन झूलना गीत । ५७ ।

तर्ज—लाल ख्याल देख तेरे अचरिज मन आवे० ।

( राग भैरवी )

हुलरे हुलरे वीर हुलरे, त्रिशला माता गावें ।
त्रिशला माता गावें वीर, झूलणे झुलावें ॥ टेर ॥
नन्द तेरे नूर कोटि, चंद सूर नावें ।
दरस फ़रस करत तरस, नयन की न जावे । हुलरे० १ ।
उठत-पडत-रमत-हंसत, खेल तूं मचावे ।
ऐरे मेरे लाल ! तेरी, चाल चित चुरावे । हुलरे० २ ।
कनक घडित रतन जडित, विविध रंग भावे ।
लाल ! झूला देख जगत, भान भी भुलावे । हुलरे० ३ ।
हीर चीर झूलणे, सुदोरी के खींचावे ।
रमक झमक रमक झमक, घूंघरी नचावे । हुलरे० ४ ।
लाल ! तेरा अंग रंग, ताप को बुझावे ।

चग गग नीर, शीतलाइ को हठावे । हुलरे० ५ ।

तू निज जन्म से पवित्र, कुल मम बनावे ।
चांद राज राज आज, मेरे पास आवे । हुलरे० ६ ।

केशि कुमार कथित सार, वचन याद आवें ।
तीरथ नाथ अपने साथ, तू मुझे पुजावे । हुलरे० ७ ।

प्रशस्त वस्तु राज्य-रत्न गर्भ में बढावे ।
वर्द्धमान गुणनिधान नाम तेरो ठावे । हुलरे० ८ ।

नंद ! नंदी वर्धन की-वधू तुझे रमावें ।
देवर देवर कर पुकार वारी वारी जावे । हुलरे० ९ ।

चेटक भूप बन्धु मेरे रूप तव लखावें ।
गोद हाथ स्कंध पे उठाय मोद पावे । हुलरे० १० ।

सुमणि रत्न रचित दिव्य खिलौने बसावें ।
निकट दूर करत विविध भांति से हँसावें । हुलरे० ११ ।

पोथि हाथ धार लाल ! पठन काज जावें ।
बाल ज्ञान करत बाल साथ तू सिखावे । हुलरे० १२ ।

वर कला विलास विशद बान के ममावे ।
ज्ञान वान तू महान वय युवान पावे । हुलरे० १३ ।

अनन्य रूप राज कन्य का विवाह ठावें ।
सधव नार मधुर कंठ धवल गीत गावें । हुलरे० १४ ।

उन्नीससो सत्यासी भाद्र. चतुरदशी भावे ।
हरि कवीन्द्र वृन्द वीर 'जयपुरे' सुध्यावे । हुलरे० १५ ।

---

## श्री कल्प सूत्र पंचम व्याख्यान गहूंली । ५८ ।

तर्ज- तीरथ नी आशातना नवि करिये, हांरे नवि करिये० ।

तीन ज्ञान से उपने जिन चन्दा,
हाँ रे भवि कमल विकाश दिणंदा ।
हाँरे वंदत तोड़ें भवफन्दा,
हाँरे प्रकटे अनहद सुख कंदा ।
हाँरे आनन्द अपार,
तीन ज्ञान से उपने जिन चन्दा । टेर ।

छप्पन दिग कुमरी मिली वहाँ आवे;
हाँ रे जिन-जिनमाता नवरावे ।
हाँरे सब सूनि कर्म रचावे,
हाँरे करे नाटक सार । तीन० १ ।
सुरपति सुर गिरि पे प्रभु ले जावे,
हाँरे लघु शङ्का मन में लावे ।

हाँरे वीर मेरु शिखर कम्पावें,
हाँरे देवें शँका टार। तीन० २।
सिद्धारथ राजा करे सुख कारा,
हाँरे जिन जन्मोत्सव निर्धारा।
हाँरे ज्ञाति गोत्री जिमा के उचारा,
हाँरे वर्धमान कुमार। तीन० ३।
शक्ति प्रशंसे वीर की हरि भारी,
हाँरे आवे देव परीक्षाकारी,
हाँरे बहुरूप धरे भयकारी,
हाँरे लहे जिन जयकार। तीन० ४।
मोह वशे माँ बाप भी ले जावें,
हाँरे पढने को उत्सव भावे।
हाँरे हरि ब्राह्मण रूप ले आवे,
हाँरे पूछे प्रश्न विचार। तीन० ५।
भेद तभी सब ही खुल जावे,
हाँरे यौवन वय सुन्दर पावें।
हाँरे नृप पुत्री यशोदा ब्यावे,
हाँरे जल कमल प्रकार। तीन० ६।
मात-पिता स्वर्ग सुख पावें,
हाँरे निज पूर्ण अभिग्रह भावें।

हाँरे भाई आज्ञा से ठहरावें,
हाँरे शुभ दीक्षा विचार । तीन० ७ ।

साधु सम प्रभु जी रहें संसारें,
हाँरे सम्वत्सर दान प्रचारें ।
हाँरे तब दीक्षा हेतु उचारें,
हाँरे लोकान्तिकाचार । तीन० ८ ।

नन्दी वद्र्धन इन्द्र के सहचारी,
हाँरे करे दीक्षोत्सव वहु भारी ।
हाँरे कहें जग जन जय जयकारी,
हाँरे होवें वीर अरणगार । तीन० ९ ।

मन पर्यव वर ज्ञान भी तब भासे,
हाँरे संज्ञी मन वस्तु प्रकाशे ।
हाँरे नित दिव्य कवीन्द्र विलासे,
हाँरे छठ तप को धार । तीन० १० ।

## श्री कल्पसूत्र पंचम व्याख्यान गहूंली । ५९ ।

तर्ज–भविका श्री जिन बिम्ब जुहारो।

भविका वीर चरित चित लावो, आतम शक्ति जगावो।
रे भविका वीर चरित चित लावो । टेर ।
सविनय इन्द्र प्रभु को भापे, बार बरष तक स्वामी।
उपद्रव होंगे बहुतेरे, सेवा करूं सिर नामी । रे भवि० १ ।
भापें वीर हुआ नहीं होगा, अरिहा पर शक्ति सें।
केवल ज्ञान उपावें पावे, आतम गुण व्यक्ति से । रे भवि०२।
अस्थि ग्रामे शूल पाणि जक्ष, करे उपद्रव भारी।
परम शान्त दशा लखी प्रभु की, तब भक्ति विस्तारी ।रे भवि० ३।
मासाधिक सवत्सर तक प्रभु, देवदुष्य पटधारी।
बाद अवस्त्र सुशोभन काया, सहें उपद्रव भारी। रे भवि० ४।
कनक खल वनमें चण्ड कौशिक, सर्प महा भयकारी।
बुज्झ २ कहकर प्रतिबोधे, जाउ जिन बलिहारी। रे भवि० ५।
गोशालक कुशिष्य प्रभावे, दुःख सहें अविकारी।
संगम सुर करे घोर उपद्रव, जिन निश्चल चित्त धारी । रे भवि०६।
अभिग्रह अति दुष्कर धारी, स्वामी भाव सनूरे।
उड़द बाकुला कैदीवेशे, चदनबाला पूरे । रे भवि० ७।
कानों में कांसी के खीले, गोपालकने डाले।

हुई कायिक पीड़ा प्रभु को, खरक वैद्य निकाले। रे भवि० ८।
अन्य भी कट पूतनादि उपद्रव, बारह वर्ष विचालें।
सम भावे सहकर सब स्वामी, कर्म सघनवनवालें। रे भवि० ९।
लोका लोक प्रकाशक केवल, ज्ञान महोदय पावें।
सुरपति रजत कनक मणिरतने, समवसरण विरचावें। रे भवि० १०।
गौतम आदिक ग्यारह पंडित, शंकित अरु अभिमानी।
शंका-मान हठाकर थापें, गणधर पद गुणज्ञानी। रे भवि० ११।
संघ चतुर्विध थापें स्वामी, सुर नर पूजित पाया।
बहतर वरष स्वआयुष भोगी, पावा पुरजिन रायारे। रे भवि० १२।
सोले पहर उपदेश सुनाकर, अन्त शैलेशी ठावें।
भवधारी चउकर्म हठाकर, एक समय शिव जावें। रे भवि० १३।
काती अमावस स्वाति कल्याणक, वीर विभु निर्वान।
वीतरागता भावे पावें, गौतम केवल ज्ञान। रे भवि० १४।
वीर प्रभु आदर्श चरित को, निज आदर्श बनावें।
हरि कवीन्द्र सुकीर्तित होकर, परम महोदय पावें। रे भवि० १५।

---

## श्री कल्पसूत्र छठ्ठा व्याख्यान गहूंली। ६०।

तर्ज—क्या कहूं कथन मैं मेरा नाथ।

जिन जीवन सुखकार रे सखियां जिन जीवन सुखकार। स०
निज जीवन हितकार रे सखियाँ जिन जीवन सुखकार। टेर।

च्यवन-जनम-दीक्षा तथा रे, केवल वर निर्वाण।
पद्म विशाखा में हुए रे, पारस जिन कल्याण। रे सखि० १।
दशभव द्वेषी कमठका रे, दूर किया अभिमान।
क्षमा सहित आतम शक्तिसे, नमो नमो भगवान।रे सखि०२।
अधजलते अहि को दिया रे, परम मंत्र नवकार।
वह पाया नागेन्द्र सुखद पद, जय जिन जगदाधार। रे सखि० ३।
पुरुषादानी पास जिनेश्वर, सरस चरित चित धार।
गुरुमुख सुनकर भविजन भावे, पावो भवजल पार। रे सखि० ४।
नव भव का तज राग जिन्होंने, वीतरागता धारी।
नेमीश्वर परमेश्वर वन्दों, कामविजयी जयकारी। रे सखि० ५।
कृष्ण प्रवल वलदर्प जिन्होंने, कीना चकनाचूर।
दिखलाकर आदर्श अनूपम, ब्रह्मचर्य का नूर। रे सखि० ६।
पशुरक्षा हित निज सारथि को, जिनवर दें आदेश।
करुणा कोमलता भी जिनकी, है आदर्श विशेष। रे सखि० ७।
राजीमती सच्ची सती रे, शीलवती गुणधाम।
रथनेमि को राह पे लाई, प्रात काल प्रणाम। रे सखि० ८।
पारस नेमीश्वर की ऐसी, पावन अरु परसिद्ध।
हरि कवीन्द्र जीवन कथा रे, अभ्यासे सुख सिद्ध। रे सखि० ९।

## श्री कल्पसूत्र सप्तम व्याख्यान गहूंली । ६१ ।

तर्ज—केशरिया थांसूं प्रीत लागी रे सांचा भाव सुं ।

भवि भावे सुन लो ऋषभ चरित अधिकार को ।
सुन दूर हठाओ दारुण कर्म विकार को । टेर ।
'धनसारथ वाहक' भवे रे, देकर घी का दान ।
समकित गुण पैदा किया रे, ऋषभदेव भगवानजी । भवि० १ ।
'वज्रनाभ' चक्री भवे रे, वीस स्थानक सेव ।
तीर्थंकर शुभ कर्मकोरे, बाँध हुए जो देव जी । भवि० २ ।
'श्रीनाभिकुलगर' प्रियारे, 'मरुदेवी' के नन्द ।
युगल रीति वारक हुए रे, श्रीयुगादि जिनचन्दजी । भवि० ३ ।
'भरत-बाहुबली' आदि थे रे, पुत्र एक सौ वीर ।
'ब्राह्मी-सुन्दरी' बालिकारे, गुणसागर गम्भीरजी । भवि० ४ ।
पुरुषकला नारीकला रे, आदिक जग व्यवहार ।
असि-मसी-कृपिकर्मकारे, जिनने किया प्रचारजी । भवि० ५ ।
शुद्धाहार विना रहें रे, दीक्षा ले अकलेश ।
अन्तराय के योग सेरे, बारह मास विशेष जी । भवि० ६ ।
निर्दूषण ईक्षुरसे रे, 'श्री श्रेयाँस' कुमार ।
नाथ करावें पारणारे, वर्त्ते जय जयकार जी । भवि० ७ ।
प्रथम भूप भिक्षु प्रथम रे, प्रथम केवली जान ।
तीर्थंकर सुखकर पहिलेरे, देवें शिवसुख दानजी । भवि० ८ ।

दश सहस्र मुनि सग में रे, अष्टापद अरिहन्त ।
हरि कवीन्द्र वन्दित हुए रे, अनुपम शिववधुकन्त रे।भवि० ९।

---

## श्री कल्पसूत्र अष्टम व्याख्यान स्थविरावली गहूंली । ६२ ।

तर्ज—लघुता मेरे मनमानी, लही गुरुगम ज्ञान निशानी रे० ।

वन्दों स्थविर जयकारी, वन्दत नित आनन्दकारी रे ।
वन्दों स्थविर जयकारी । टेर ।
जिन वीर पटोधर भारी, गौतम आदिक गणधारी ।
दर्शन नित मगलकारी रे, वन्दों स्थविर जयकारी । १ ।
सुधर्मा सन्तति आजे, भारत में वहुगुण राजे ।
वहु मानित भविक समाजे रे, वन्दों स्थविर जयकारी । २ ।
अन्तिम केवलि शिवगामी, ब्रह्मचारी जम्बू स्वामी ।
प्रभवादिक बोधके नामी रे, वन्दों स्थविर जयकारी । ३ ।
श्रीमभव प्रभु श्रुतज्ञानी, श्रीमनक पिता श्रुतदानी ।
यशोभद्र सुभद्र विधानी रे, वन्दों स्थविर जयकारी । ४ ।
अन्तिम सब पूरवधारी, भद्रबाहू निर्युक्तिकारी ।
स्थुलिभद्र मदन मदहारी रे, वन्दों स्थविर जयकारी । ५ ।

क्रम से विभु वज्र विराजी, जिन की जग कीरति गाजी।
हुई शाखा वज्र सुताजी रे, वन्दों स्थविर जयकारी। ६ ।
न्यायाम्बुधि बृद्धि सुधाकर, श्री सिद्धसेन दिवाकर।
हरिभद्र प्रभु पण्डितवर रे, वन्दों स्थविर जयकारी। ७ ।
नवअंग सुटीकाकारी, गुरु अभयदेव भय हारी।
जिन वल्लभ शुद्धाचारी रे, वन्दों स्थविर जयकारी। ८ ।
दादा जिनदत्त प्रभावी, जिन चन्द्र महा मेधावी रे।
सुख सागर सहज सुभावी रे, वन्दों स्थविर जयकारी। ९ ।
भगवान परम गुरु सारे, हरि पूज्य विशद गुण वारे।
नित कीर्ति कवीन्द्र उचारे रे, वन्दों स्थविर जयकारी। १० ।

---

## श्री कल्पसूत्र नवम व्याख्यान समाचारी गहूंली। ६३ ।

तर्ज—वारि प्रभु दशमा शीतल नाथ कि तुम सूं प्रीतडीरे लो०।

सुनियें सामाचारी सार कि मुनि आचार कीरे लो।
है जो देशकाल अनुकूल कि भव्य विचार कीरे लो। सु० १ ।
जिस में उत्सर्ग रु अपवाद कि विधि विस्तार से रे लो।
भाषे जिनवर जगदाधार कि निज अधिकार से रे लो। सु० २ ।

है जहं अठ्ठावीस मकार कि गुरु समझा रहे रे लो।
सद्गुरु लक्षण लक्षित भाव कि जो नित है वहें रे लो ।सु० ३।
पहेले दिन पचास के बाद कि पर्यूषण करें रे लो।
वर्षाकाल अवग्रहमान कि धारें दूसरे रे लो ।सु० ४।
सजल नदी लघन आदेश कि तृतीयमकार में रे लो।
इत्यादिक हैं भाव विशेष कि मुनि व्यवहार में रे लो।सु०५।
साधु धर्म विघाति कषाय कि दूर निवारते रे लो।
होवे यदि परमाद विवाद कि माफी माँगते रे लो। सु०६।
उपशम ही है सार अपार कि साधु धर्म में रे लो।
तातें उपशम रखते नित्य कि मन-वच-कर्म में रे लो।सु०७।
साधु सुख सागर भगवान कि श्रीहरि पूज्य हैं रे लो।
करते सुव्रति कीर्ति अपार कि दिव्य कवीन्द्र हैं रे लो ।सु०८।

---

## संवत्सरी पर्व की गहूंली। ६४।

तर्ज—बिना प्रभु पास के देखे मेरा दिल बेकरारी है।

घड़ी धन आज की जानों, सवन्सरी पर्व पाया है।
हृदय से दूर माया है, अजब आनन्द आया है। टेर।
जिनेश्वर देव शासन सद्-गुरु निग्रन्थ की सेवा।
समुन्नत भाव से करते, अजब आनन्द छाया है ॥घड़ी०१॥

निजातम शुद्ध करने को, जिनेश्वर चैत्य दर्शन में ।
विचरते दूर अघ होते, अजब आनन्द छाया है ।।घडी० २।।
सुरा सुर द्वीप नन्दीश्वर, महोत्सव खूब रचते हैं ।
तथा भविजन यहाँ रचते, अजब आनन्द छाया है ।।घडी० ३।।
जगत के सर्व जीवों से, विरोधी भाव को तज कर ।
अभय देकर अभय होते, अजब आनन्द छाया है ।।घडी० ४।।
कलप तरु कलपसूत्र--श्री, गुरु मुख मूल बारह सो ।
विधियुत भाव से सुनते, अजब आनन्द छाया है ।।घडी० ५।।
तपो व्रति ब्रह्मचारी हो, किये सब पाप खोने को ।
प्रति क्रमणादिको करते, अजब आनन्द छाया है ।।घडी० ६।।
उदायी-चण्ड प्रद्योतन, सरीखे भाव को धर कर ।
खमाते और खमने में, अजब आनन्द छाया है ।।घडी० ७।।
प्रकट सुख सिन्धु अरु भगवान, पावन वीर शासन में ।
हरि पूज्य प्रभु कृपया, अजब आनन्द छाया है ।।घडी० ८।।
सुभारत राजधानी में संवत उन्नीसो अठ्यासी ।
कवीन्द्रों के अगम ऐसा, अजब आनन्द छाया है ।।घडी ९।।

## श्री नव पद गहूंली । ६५ ।

तर्ज—देखण दो गणगोर, भँवर माने देखण दो गणगोर० ।

वर्णवें श्री गुरुदेव सुभागी, सुन लो सहज सुभाव ।
सिद्धि विधायक शिव सुख दायक, श्री सिद्धचक्र प्रभाव ।टेर।
दुर्लभ नर भव आरज खेतजु, उत्तम कुल अवतार ।
सद्गुरु दर्शन पाये पुन्य से, धर्म करो इकतार । सुभा० १ ।
दान शीयल तप भाव भले ये, धर्म के चार प्रकार ।
तामें भी शुभ भाव विना तिनु, होवत है निस्सार । सुभा० २ ।
भाव की भूमि वही मन है जो चचल दूर्धर धार ।
तायिरता हित निर्मल निश्चल, ध्यान सालंबन सार ।सुभा० ३।
है आलंबन भी बहुतेरे, तो भी सर्व प्रधान ।
जगगुरु जिनवर देव दिखावें, श्री नव पद का ध्यान ।सुभा० ४।
अरिहंत सिद्ध आचारज पाठक, साधु है निष्काम ।
सम्यग दर्शन ज्ञान चरण तप, ए नवपद गुणधाम ।सुभा० ५।
नवपद से ही सिद्ध हुआ यह श्रीसिद्धचक्र सुनाम ।
गहन करम वन जारन कारन ज्योतिश्चक्र उदाम । सुभा० ६।
श्री सिद्ध चक्र प्रभाव से चक्कर भववन का मिट जाय ।
श्री श्रीपाल नरेसर जैसे, हरि कवीन्द्र गुण गाय ।सुभा० ७।

---

# निज नगर में पधारे गुरु दर्शन समय की गहूंली । ६६ ।

तर्ज—केशरिया थांसु प्रीत लगी रे सांचा भाव सूं० ।

दर्शन को चालो गुरुसा पधारे, आज शहर में । टेर ।
भक्ति सहित नित वन्दन करते, आनन्द हर्ष न मावे ।
विकट कोटि संकट कट जावे, दर्शन निर्मल भावे रे ।दर्श० १।
गुरु मुख कमल निरख मन मधुकर, निज दुख दूर गमावे ।
तजकर सारी मोह चपलता सहज समाधि उपावेरे ।दर्श० २।
संघ सघन वन हर्ष बढावन, गुरु, घन मेघ समाना ।
सरस वचन अमृत वर्षावें, शिव तरु सुखद निदानारे ।दर्श० ३।
पञ्चेन्द्रिय विषय विपहारी, पंच महाव्रतधारी ।
पंचमगति गतिकारन वन्दों, पंचम पद सुखकारी रे । दर्श० ४।
गुरु गम विन वर वस्तु तत्व को, कोई भी नहीं पावे ।
गुरु गम दीप ज्योति पाते ही, हृदय तिमिर हठ जावेरे ।दर्श० ५।
खरतर गणनायक गुरु सच्चे, सुख सागर भगवाना ।
श्री हरिसागर पूज्य पधारे, सेवो सुगुण सुजाना रे ।दर्श० ६।
मुनि मण्डल में सोहें गुरुवर, ज्यों तारा में चन्दा ।
पूरब पुन्य से दर्शन पाया, कीरति करे कवींदा रे । दर्श० ७।

## अपने शहर मे पधारने के लिये सद्गुरु को प्रार्थना गहूंली । ६७ ।

तर्ज मेरे राम अयोध्या बुला लो मुझे० ।

गुरुराज विनन्ति स्वीकार करो ।
हम शहर को पावन आप करो ॥टेर॥
हैं अपावन आप के दर्शन बिना हम तो यहाँ ।
सूर्य दर्शन के बिना ही, है कमल खिलते कहाँ ॥
हमें आप सुदर्शन दान करो ॥ गुरुराज ॥ १ ॥
हम हृदय सन्तापमय है बोध अमृत के बिना ।
होती कहीं क्या शॉति है, शुभ मेघ वर्षा के बिना ॥
हमें बोध सुधा को पिलाया करो ॥ गुरुराज ॥ २ ॥
आप तो आनद मूर्त्ति सत्य सुख के धाम हैं ।
दु खमय जीवन हमारा हो रहा बेकाम हैं ॥
हमें आप समान बनाया करो ॥ गुरुराज ॥ ३ ॥
कर्त्तव्य हैं क्या क्या न जाने हम गुरु गम के बिना ।
भव दु ख कैसे दूर हो सद्ज्ञान के पाये बिना ॥
हमें वही विवेक बताया करो ॥ गुरुराज ॥ ४ ॥
आप विचरे दूर गुरुवर भव्य जीव सुबोधते ।
सत्य सयम शोधते, सब आश्रवों को रोधते ॥

शुभ महर नजर अब हम पे करो ॥ गुरुराज ॥५॥
आप गणनायक सुलायक दिव्य गुण हैं धारते।
भवि जीव सब साता लहे, जँह आप पूज्य पधारते ॥
अब आप हमारे भी पाप हरो ॥ गुरुराज ॥ ६ ॥
आदर्शतर निज शिष्यगण को आप लेकर साथ में।
हम को तिराने के लिये, बीडा उठा लें हाथ में ॥
तब दिव्य कवीन्द्र सुकीर्ति करो ॥ गुरुराज ॥ ७ ॥

---

## गणनायक श्रीमान् हरिसागर सद्गुरुवर के देहली प्रवेश समय की गहूंली । ६८ ।

तर्ज—केशरिया थांसु प्रीत लागी रे सांचा भाव सूं० ।

धन आज की घडियाँ दर्शन पाये गुरुराज के ॥ टेर ॥
श्री हरिसागर गुरु गणनायक, लायक पूज्य पधारे।
वन्दन चालो मङ्गल गा लो, प्रकटे पुण्य हमारे रे ॥
धन आज की घडियाँ ॥ १ ॥
ग्राम नगर पुर में विचरंता, भविजन बोध करन्ता।
पुण्य उदय देहली में दर्शन, देवें गुरु जयवन्ता रे ॥
धन आज की घडियां ॥ २ ॥

देहली सब सघन नंदन वन, सुरतरु श्री गुरुराया।
प्रकटावे संताप विनाशक, निर्मल समकित छायारे ॥
धन आज की घडियाँ ॥ ३ ॥

सद्गुणशाली शिष्य सब में, शोभत हैं गुरुराया।
तारों में ज्यों चंद्र मनोहर, मुख पर तेज सवाया रे ॥
धन आज की घडियाँ ॥ ४ ॥

कमल कु भौंरा मेघ कु मोरा, छाया पथिक सँभारे।
दिल हमरा गुरु दर्शनहित त्यों, थी चित चाह हमारे रे ॥
धन आज की घडियाँ ॥ ५ ॥

आज ही आशा पुण्य प्रकाशा, पूरण भई हमारे।
भव भय वारण शिवसुख कारण, है गुरु पूज्य हमारे रे ॥
धन आज की घडियाँ ॥ ६ ॥

जिन आणा अनुरागी खरतर, स्वच्छ गच्छ में स्वामी।
श्री सुखसागर गुरु गणनायक, भूमण्डल में नामी रे ॥
धन आज की घडियाँ ॥ ७ ॥

उन के पट्टगगन में शोभे, सूरज से परतापी।
श्री भगवान गुरु गणनायक, कीरति त्रिभुवन व्यापी रे ॥
धन आज की घडियाँ ॥ ८ ॥

उन गुरुवर के पुण्य पट्ट पर, सागर सम गम्भीरा।
श्री हरि सागर गुरु गणनायक, वर्तमान वडवीरा रे ॥

धन आज की घड़ियाँ ॥ ९ ॥

दर्शन पाया आनन्द छाया, सुनें गुरुमुख वाणी ।
काल अनादि मोह जनितनिज, कुमति लता किरपाणी रे ।
धन आज की घड़ियाँ ॥ १० ।
गुरुवाई तजि भजि गुरुपद को, निर्भय हो विचरेंगे ।
निगुरापन अपना सब खोकर, सद्गुरु शिष्य बनेंगे रे ॥
धन आज की घड़ियाँ ॥ ११ ॥
शाँति-मुक्ति दाता गुरुवर से, सविनय सब हम बोलें ।
चतुर्मास की आज्ञा देवें, जय जय तव हम बोलें रे ॥
धन आज की घड़ियाँ ॥ १२ ॥

---

## सद्गुरु विहार समय की गहूंली । ६९ ।

तर्ज—चतुरंगी फोजां साथ रे महलार राव सेरनो सुबो
क्या रे आवशे रे० ।

सुन कर बात विहार की रे, आशालता मुरझाय रे ।
गुरु जी सुनो आप यहाँ पे, विराजियें रे ॥ टेर ॥
आप विना अज्ञानकारे, घोर अन्धेरा छाय रे । गुरु० ।
शून्य हुई सारी दिशा रे, चित्त अति अकुलाय रे ॥गुरु० १॥

धर्म सनेही साजना रे, विरह सहा नहीं जाय रे । गुरु० ।
भव सन्ताप को मेटने रे, गुरु विन कौन सहायरे ॥ गुरु० २॥
धर्मकथा करते हुए रे, मास मीनिट सम जाय रे ।गुरु०।
अवतो मीनिट एक माससे रे, मोहोटी अधिक लखायरे॥गु० ३
हितशिक्षा हमको यहाँ रे, कौन कहे सुखदाय रे । गुरु० ।
निर्नायक सेना जिसी रे, आज दशा हो जायरे ॥ गुरु०४॥
जीवा जीव स्वरूप को रे, जानें आप पसाय रे । गुरु० ।
तुम सत्सगी आत्मा रे, समकित रग उपाय रे ॥गुरु० ५॥
मोह प्रमादसे जो हुआ रे, अविनय दीजो भुलायरे । गुरु०।
आप अकारणहित करा रे, विनति सुनो चित्त लायरे ॥गु०६
नरवर सरवर संत को रे, उपकारी जग गाय रे । गुरु० ।
सो उपकार निमित्तसे रे, आप विराजो गुरुरायरे ॥गुरु० ७॥
गणनायक हरि पूज्यजी रे, विनति सुनो चितलायरे ।गुरु०।
सेवक सविनय वीनवेरे, स्वामी सीस नमाय र ॥ गुरु० ८ ॥

## दीक्षा समय का गीत । ७० ।

तर्ज—कुण जाणे मारा सा के मन की० ।

दीक्षा का डंका बजाया, मोहराज पराजय पाया रे । टेर ।
दुर्लभ नरभव गुरु योगा, तजकर सब दुखकर भोगारे ।दीक्षा०
आज्ञा ले मात पिताकी, कर दुर्मति दूर जगकी रे । दीक्षा० १।

सब जीव अजीव पिछानी, सुमति निज चित्तमें ठानीरे ।दीक्षा०
जिनराजकी पूजा करके, निज रूप हृदयमें धरके रे ।दीक्षा० २ ।
चउगति चक्कर मेटनको, शिवसुन्दरी से भेटनको रे ।दीक्षा०।
संयम-सुख [illegible] लीना, होकर सद्गुरु आधीनारे ।दीक्षा० ३ ।
निगुरापन दूर हठाया, गुरु चरण कमल चित ठायारे। दीक्षा०
षटकाय अभयपद दीना, निर्भय पद अपना कीनारे ।दीक्षा०४।
पढ़सूत्र अरथतदुभयको, गुरुगमसे सुन सब नयकोरे रे ।दीक्षा०।
अज्ञान अनादि निवारी, ज्ञानोदय कर अविकारी रे ।दीक्षा०५।
सुख सागर श्रीभगवाना, होकर हरिपूज्य मधाना रे। दीक्षा० ।
"सम्पूर्ण कवीन्द्र सुकेली", गुणगावें नित्य सहेलीरे ।दीक्षा०६।

इति श्री खरतर गच्छ गणाधीश्वर पूज्यपाद प्रातः स्मरणीय
श्रीहरिसागर सद्गुरु चरण कमल चञ्चरीक कल्प
शिष्य लेश कवीन्द्र सागर विनिर्मित विविध-
विधि-निषेध विधायक गुरूपदेश गुण-
माहात्म्य वर्णन वर्णित कवीन्द्र केलि-
गहूंली संग्रह प्रथमो भागः समाप्तः

पुस्तक प्राप्ति के स्थान : –

१. हरि सागर जैन पुस्तकालय,

ठि० जाटावास

मु० लोहावट (मारवाड़)।

२. श्रीमती कुञ्जी बाई,

ठि० मालीवाड़ा हीरानन्द की गली में,

मु० देहली।

पोष्टेज चार्ज के दो आने आने पर भेंट मिलेंगी।

"सद्धर्म यन्त्रालय" चावड़ी बाज़ार देहली में छपी।